प्राप्ति कराना है। उपनिषदों की स्पष्ट घोषणा है कि मानव जीवनयापन के दो मार्ग हैं- श्रेय व प्रेय[33]। प्रेयोमार्ग आपातरमणीय हैं। सांसारिक सुख की इच्छा वाले व्यक्ति इस मार्ग की ओर प्रवृत्त होते हैं। यह अन्तिम मंगलसाधन नहीं है। तभी तो नचिकेता यमराज द्वारा शतायुष् पुत्र-पौत्रादि, पशु, हाथी, घोड़े, धन आदि भोग सामग्री का त्याग कर देता है[34]। तभी वह कहता है कि मनुष्य धन से तृप्त नहीं होता। तेरे रहस्य को समझने के बाद सब कुछ प्राप्त हो जाता है[35]। जीर्णन होने वाली अमृत अवस्था को प्राप्त करके कौन जीर्ण होने वाली मरणावस्था को प्राप्त करना चाहेगा[36]। यही भाव मैत्रेयी ने प्रकट किया है कि यदि वित्तादि से मैं अमर नहीं हो सकती तो लेकर क्या करूँगी? मुझे अमरता का उपदेश दो[37]। याज्ञवल्क्य कहते हैं कि सब कुछ जिस आत्मा के लिए प्रिय होता है, वह आत्मा द्रष्टव्य, श्रोतव्य, मन्तव्य और निदिध्यासितव्य है[38]। अतः स्पष्ट है कि श्रेयमार्ग ही मोक्षमार्ग है, अन्य कोई नहीं[39]।

उपनिषदें मोक्ष को स्वोपलब्धि कहते हैं। इसका अर्थ है- आत्मरति, आत्मक्रीड, आत्मभिक्षेन और आत्मानन्द[40]। कठोपनिषद् में परमगति की अवस्था में पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ, मन व बुद्धि निर्व्यापार हो जाते हैं[41]। मोक्षकेवल दुःख का अभावरूप नहीं अपितु आनन्दरूप भी है[42]। केवल ब्रह्मलोक में वास मोक्ष नहीं अपितु अभौतिक शरीर से आनन्दोपभोग करना मोक्ष है।

उपनिषदों में ज्ञान, कर्म, उपासना और योग साधना को मोक्ष के उपाय रूप में स्वीकार किया है। ज्ञान, कर्म और उपासना तीनों का साथ-साथ अनुष्ठान ही करणीय है, केवल एक पर्याप्त नहीं। योगसाधना से साधक को जन्म, मृत्यु व जरा नहीं सताते[43]। क्योंकि संस्कार दग्धबीज अवस्था को प्राप्त होने के कारण जन्मादि के बन्धन से छूटकर साधक मोक्ष का आनन्द प्राप्त करता है। नचिकेता को यमाचार्य ने इसी विधि का उपदेश दिया था[44]।

**उपसंहार-**

समस्त भारतीय दार्शनिकों ने मोक्ष सम्बन्धी जो मत दिए हैं, अधिकांशतः वे सभी मूल रूप से उपनिषदों में प्राप्त होते हैं। अतः ज्ञान, भक्ति, कर्म, योग- इन सभी उपायों का आश्रय लेकर स्वयं को पवित्रान्तःकरण करके भूमा और विशाल होकर परमेश्वर के यथार्थ स्वरूप को जानकर उस अप्रतिम मोक्ष रूप की प्राप्ति करना ही जीवन का चरम लक्ष्य होना चाहिए। परम पुरुषार्थ मोक्ष ही कल्याणकारी है, इसके अतिरिक्त अन्य कोई सुख का उपाय नहीं है।

**नान्यः पन्थाः विद्यतेऽयनाय ।**

- डॉ0 ईश्वर भारद्वाज
अध्यक्ष, योग विभाग,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

## सन्दर्भ संकेत

१- देहच्छेदो मोक्षः। -सर्वदर्शन संग्रह- पृ०१

२- यावज्जीवेत्सुखं जीवेदृणं कृत्वा घृतं पिबेत् । भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः?

- सर्वदर्शन संग्रह- पृ० २४

३- सत्काम दृष्टि प्रभवानशेषान्

क्लेशांश्च दोषांश्च धिया विपश्यन् ।

आत्मानमस्या विषयञ्च बुद्धवा

योगी करोत्यात्म निषेधमेव ।।

- माध्यमिका वृत्ति

४- अप्रहाणमसम्प्राप्तमनुच्छिन्नमशाश्वतम् ।

अनिरुद्धमनुत्पन्नं एतान्निर्वाणमुच्यते ।।

- माध्यमिका वृत्ति

५- यत्सत्तत्क्षणिकम् - सर्वदर्शन संग्रह- पृ० ३८

६- मिथ्यादर्शनादीनां बन्ध हेतुनां निरोधेऽभिनवकर्माभावान्निर्जरा हेतु सन्निधानेनार्जितस्य कर्मणो निरसनादात्यन्तिककर्ममोक्षणं मोक्षः । तदाह-बन्ध हेत्वभावनिर्झराभ्यां कृत्सनकर्म विप्रमोक्षणं मोक्षः ।

- तत्त्वार्थसूत्र १०/२

७- (क) सा आत्यन्तिकी दुःखनिवृत्तिरपवर्गः । -सर्वदर्शन संग्रह- पृ० १६७

(ख) तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्गः । -न्यायसूत्र- १/१/२२

८- दुःखजन्मप्रवृत्ति दोष मिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदनन्तरापायादपवर्गः ।

-न्यायसूत्र १/१/२

९- प्रमाणप्रमेयसंशयप्रयोजन दृष्टान्तसिद्धान्तावयव तर्कनिर्णय वाद जल्पवितण्डा हेत्वाभास छलजाति निग्रहस्थानानां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः । - न्यायसूत्र १/१/१

१०- दुःखत्यन्तोच्छेदापरपर्याय निःश्रेयसरुपत्वेन परमपुरुषार्थत्वात् । -सर्वदर्शन संग्रह- पृ० ४४७

११- दग्धेन्धनानलवदुपशमो मोक्षः । -न्यायसूत्र

१२- पुं प्रकृत्योर्वियोगोऽपि योग इत्यभिधीयते -सांख्यसूत्र

१३- तस्मान्नबध्यते नापि मुच्यते नापि संसरति कश्चित् ।

संसरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रयाः प्रकृति ।।

- सांख्यकारिका, ६२

१४- रुपैः सप्तभिरेव तु बध्नात्यात्मानमात्मना प्रकृतिः ।

सैव च पुरुषार्थं प्रति विमोचयत्येक रूपेण ।।

- सांख्यकारिका, ६३

१५- तदा द्रष्टुः स्वरूपेऽवस्थानम् । -योगसूत्र १/३

१६- सत्त्वपुरुषयोः शुद्धिसाम्ये कैवल्यमिति । -योगसूत्र ३/५५

१७- पुरुषार्थशून्यानां गुणानां प्रतिप्रसवः कैवल्यं स्वरूपप्रतिष्ठा वा चितिशक्तिः ।

-योगसूत्र ४/३४

१८- अभ्यासवैराग्याभ्यां तन्निरोधः । -योगसूत्र १/१२

१९- (क) तपः स्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि क्रियायोगः । - योगसूत्र २/१

(ख) यमनियमासन प्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यान समाधियोऽष्टावंगानि । -योगसूत्र २/२९

(ग) समाधिसिद्धिरीश्वर प्रणिधानात् । -योगसूत्र २/४५

ईश्वरप्रणिधानाद्वा । -योगसूत्र -१/२३

२०- प्रपञ्चसम्बन्ध विलयो मोक्षः । -मीमांसा दर्शन (शास्त्रदीपिका) पृ० ३५८

२१- त्रेधा हि प्रपंचः पुरुषं बध्नाति-भोगायतनं शरीरम्,

भोगसाधनानि इन्द्रियाणि, भोग्याः शब्दादयो विषयाः ।

भोग इति च सुखदुःख विषयोऽपरोक्षानुभूति उच्यते ।

तदस्य त्रिविधस्यापि बन्धनस्य आत्यन्तिको विलयो मोक्षः ।

- मीमांसा (शास्त्रदीपिका) पृ० ३५८

२२- आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः । -बृहदारण्यकोपनिषद्, ४/५/६

२३- श्रीवैकुण्ठमुपेत्य नित्यमजडं तस्मिन् परब्रह्मणः ।

सायुज्यं समवाप्य नन्दति समं तेनैव धन्यःपुमान् ।।

-लोकाचार्य

२४- न धर्मनिष्ठोऽस्मि न चात्मवेदी, न भक्तिमांस्त्वच्चरणारविन्दे ।

अकिंचनोऽनन्यगतिः शरण्यं, त्वत्पादमूलं शरणं प्रपद्ये ।।

-आलवन्दार स्तोत्र

२५- मुक्तानां चाश्रयो विष्णुरधिकोऽधिपतिस्तथा ।

तद्वशा एव ते सर्वे सर्वदैव स ईश्वरः ।।

-सर्वदर्शन संग्रह पृ० २७९

२६- आनुकूल्यस्य संकल्पः प्रातिकूल्यस्य वर्जनम् ।

रक्षिष्यतीति विश्वासाः तथा गोप्तृत्व वर्णनम् ।।

- वेदान्तरत्न मंजूषा

२७- मुक्तिर्हित्वाऽन्यथाभावं स्वरूपेण व्यवस्थितिः । - श्रीमद्भागवतपुराणम्

२८- अनुग्रहेणैव सिद्धिर्लौकिकी यत्र वैदिकी ।

न यत्नादन्यथा विघ्नः पुष्टिमार्गः स उच्यते ।।

- प्रमेयरत्नार्णव (हरिराज)

पुष्टिमार्गोऽनुग्रहैकसाध्य प्रमाणमार्गात् विलक्षणः । -अणुभाष्य ४/४/९

२९- सत्यार्थप्रकाश - नवम समुल्लास, पृ० १६१

३०- सत्यार्थप्रकाश - नवम समुल्लास, पृ० १६४

३१- सत्यार्थप्रकाश - नवम समुल्लास, पृ० १६४

३२- सत्यार्थप्रकाश - नवम समुल्लास, पृ० १६५-६६

३३- श्रेयश्चं प्रेयश्च मनुष्य मेतस्तौ संपरीत्य विविनक्ति धीरः ।
श्रेयो हि धीरोऽभिप्रेयसो वृणीते प्रेयो मन्दो योगक्षेमाद्धणीते ।।

-कठोपनिषद्, १/२/२

३४- शतायुषः पुत्रपौत्रान्वृणीष्व । -कठोपनिषद्, १/१/२३

३५- न वित्तेन तर्पणीयो मनुष्यो लप्स्यामहे वित्तमद्राक्ष्म चेत्त्वा ।
जीविष्यामो यावदाशिष्यति त्वं वरस्तु मे वरणीयः स एव ।।

-कठोपनिषद् १/१/२७

३६- अजीर्यताममृतानामुपेत्य जीर्यन्मर्त्यः क्वधः स्थः प्रजानन् ।
अभिध्यायन्वर्णरतिप्रमोदानतिदीर्घे जीविते को रमेत् ।।

-कठोपनिषद् १/१/२८

३७- सा होवाच मैत्रेयीयेनाहं नामृता स्यां किमहं तेन ।
कुर्यां यदेव भगवान् वेद तदेव मे ब्रहीति ।।

- वृहदा० २/४/३

३८- आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः । -बृहदा० २/४/५

३९- तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यःपन्थाः विद्यतेऽयनाय । -श्वेताश्वतरो० ३/८

४०- इदं सर्वमिति स वा एष एवं पश्यन्नेवं मन्वान एवं विजानन्नात्मरतिरात्म क्रीडआत्ममिथुन आत्मानन्दः स स्वराड् भवति तस्य सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ।

-छान्दो० ७/२५/२

४१- यदा पंचावतिष्ठन्ते ज्ञानानि मनसा सह ।
बुद्धिश्च न निचेष्टति तामाहुः परमां गतिम् ।।

-कठोपनिषद् २/३/१०

४२- अत्र ब्रह्म समश्नुते । -कठोपनिषद् २/३/१४
आनन्दो ब्रह्मणो विद्वान् न विमेति कुतश्चन । -तैत्तिरीयो० (व० वल्ली), ९

४३- न तस्य रोगो न जरा न मृत्यु प्राप्तस्य योगाग्निमयं शरीरम् । -श्वे० २/१२

४४- मृत्यु प्रोक्तां निचिकेतोऽथ लब्ध्वा विद्यामेतां योगविधिं च कृत्स्नम् । कठो० २/३/१८

◆◆◆

# द्विकर्मक धातुओं में अभिधान की व्यवस्था तथा वेदों में द्विकर्मक धातु

किसी भी शब्दानुशासन या व्याकरण की परिपूर्णता के लिए उसका पाँच अवयवों से युक्त होना आवश्यक माना जाता है। व्याकरण के लिए विशेषण के रूप में प्रयुक्त **पञ्चाङ्ग'** या **'पञ्चग्रंथी'** शब्दों का प्रयोग इस विषय में तात्पर्यग्राहक है। कहना न होगा कि इस दृष्टि से आचार्य पाणिनि अपने क्षेत्र में सर्वातिशायी वैयाकरण रहे हैं। ये पाँच अङ्ग इस प्रकार हैं - **सूत्रपाठ, धातुपाठ, गणपाठ, उणादिपाठ तथा लिङ्गानुशासन ।**

यद्यपि उक्त पाँचों पाठों में प्रथमोपात्त सूत्रपाठ ही वरीयान् होता है। शेष तो उसके सहायक रूपमें ही उपस्थित होते हैं। अतः वे'खिलपाठ' के नाम से जाने जाते हैं। तथापि उनका प्रातिस्विक महत्त्व है। व्याकरण को सातिशय लाघव प्रदान करने में इनकी अपनी अनुपेक्षणीय भूमिका है। व्याकरण के सैंकड़ों सूत्र इन खिलपाठों से युक्त होकर ही अपनी अर्थवत्ता रखते हैं, अन्यथा नहीं। अतः इस दृष्टि से ये भी सूत्रपाठ के समान ही समादर्तव्य हैं ।

सम्भवतः प्राचीनकाल में ये **'खिलपाठ'** सूत्रपाठ के साथ ही यथास्थान व्यवस्थित थे। किन्तु जैसा कि कहा जा चुका है कि व्याकरण को भाषा या वैदिक साहित्य को सीखने का लघुभूत उपाय बनाने के लिए बाद में इन्हें सूत्रपाठ से पृथक् कर दिया गया जिसके परिणामस्वरूप कालान्तर में ये व्याकरण जगत् में उपेक्षित प्राय हो गए। यद्यपि भोजराज ने इन्हें पुनः एक बार सूत्रपाठ में सम्मिलित करके इनको प्राचीन गौरव प्रदान करने का यथासम्भव भगीरथ प्रयास किया किन्तु उनके व्याकरण **सरस्वतीकण्ठाभरण** के व्यापक प्रचार न पा सकने के कारण यह अभीष्ट सिद्ध नहीं हो पाया ।

अस्तु, इन 'खिलपाठों' में भी "सर्वाणि नामान्याख्यातजानि"[२] इस सिद्धान्त के मूल धातुपाठ का स्थान सर्वोपरि है। आचार्य पाणिनी ने अपनी तरफ से इसे पूर्णतया वैज्ञानिक बनाने में कोई कसर नहीं उठा रखी है। फलतः उन्होंने नाना अनुबन्ध संवलित करके इनसे अनेक इष्टों का साधन किया। इन अनुबन्धों के आधार पर ही कुछ धातु आत्मनेपदी, कुछ परस्मैपदी तथा कुछ उभयपदी हो जाती हैं। इसी प्रकार इन अनुबन्धों के कारण ही कुछ

धातु नेट् (अनिट्), कुछ सेट् तथा कुछ वेट् हो जाती हैं। इसी सन्दर्भ में आचार्य पाणिनि ने कुछ धातुओं को **अकर्मक**, कुछ को **सकर्मक** तथा कुछ को **द्विकर्मक** भी स्वीकार किया है। इस विषय में ऐसी भी व्यवस्था की गई है कि किस प्रकार सकर्मक धातु अकर्मक बन जाती है। इस सन्दर्भ में निम्न कारिका द्रष्टव्य है-

**"धातोरर्थान्तरे वृत्तेधात्वर्थेनोपसंग्रहात् ।**
**प्रसिद्धेरविवक्षातः कर्मणोऽकर्मिका क्रिया ।।**[३]

अर्थात् सकर्मक धातु भी अकर्मक बन जाता है यदि धातु अर्थान्तर में प्रवृत्त हो जाए, जैसे- 'वहति भारम् (सकर्मक) तथा नदी वहति स्यन्दत इत्यथः अकर्मक या कर्म धात्वर्थ में ही अन्तर्भूत हो जाए, जैसे- 'जीवति नृत्यति' या कर्म अत्यन्त प्रसिद्ध हो, जैसे- मेधो वर्षति अथवा फिर कर्म की विवक्षा ही न की जाए, जैसे- 'हितान्नं संश्रृणुते स किम्प्रभुः' (किरात १.५)

जहाँ तक द्विकर्मक धातुओं का प्रश्न है, उनका परिगणन करते हुए भाष्यवार्तिककार कहते हैं -

**"दुहि याचि रूधि प्रच्छिभिक्षिचिञामुपयोगनिमित्तमपूर्वविधौ।**
**ब्रुवि शासि गुणेन च यत्सचते तदकीर्तितमाचरितं कविना"।।**[४]

अर्थात् दुह्, याच्, रूध, प्रच्छ्, भिक्ष्, चिञ्, ब्रूञ् तथा शास्- ये आठ धातु द्विकर्मक हैं । भाष्योक्त इस श्लोक में पठित "च" ग्रहण से, माधव के अनुसार, आचार्य सुधाकर को निम्न अतिरिक्त पाँच धातुओं का ग्रहण या उपसंख्यान और अभीष्ट है। तद्यथा तारि, ग्राहि, मोचि, त्याजि तथा दीप् ।[५] किन्तु इन पाँच धातुओं में तीन को द्विकर्मक मानना : विचारणीय ही है। क्योंकि तारि धातु तो गत्यर्थक होने से, ग्राहि धातु बुद्धयर्यक होने से एवं दीप् धातु के अकर्मक होने के कारण अथवा अन्तर्भावित ण्यर्थ मानकर उसके बुद्धयर्थक होने से "गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थशब्दकर्माऽकर्मकाणामणि कर्त्ता स णौ"[६] इस सूत्र द्वारा अन्यथासिद्ध हैं।[७] दण्ड् तथा दीप् या दाप्[८] धातुओं का छान्दस प्रयोग होने से वे यथाविहित ही साधु हैं।[९] क्योंकि छान्दस प्रयोगों के लिए यह न्याय प्रसिद्ध है- "दृष्टानुविधिश्छन्दसि भवति"[१०] अर्थात् वेद में जैसा प्रयोग दृष्टिगोचर हो वैसा ही अनुविधान कल्पित कर लेना चाहिए। इस प्रकार केवल दापि, त्याजि तथा मोचि इन तीनों णिजन्त धातुओं का ही उपसंख्यान कर्त्तव्य शेष रह जाता है जो कि गत्यादि सूत्र में कर देना चाहिए।"

द्विकर्मक धातुओं का परिगणन करते हुए भाष्यवार्तिककार आगे कहते हैं -

**"नीवह्योर्हरतेश्चापि गत्यर्थानां तथैव च ।**
**द्विकर्मकेषु ग्रहणं द्रष्टव्यमिति निश्चयः ।।[१२]**

अर्थात् नी, वहि, हृ तथा सभी गत्यर्थक धातु[१३] भी द्विकर्मक हैं। किन्तु अर्वाचीन वैयाकरण टीकाकारों के अनुसार उक्त श्लोक में पठित **"तथैव च"** ग्रहण से जि, दण्ड्, कृष्, पच्, मन्थ, ग्रह् और धा-ये अन्य आठ धातु भी गृहीत हो जाती हैं।[१४] भाष्यवातिककार द्वारा किए गए इस परिगणन का लाभ या प्रयोजन यह है कि उक्त सभी धातुओं के योग में अपादानादि विशेष कारको की विवक्षा न होने पर फिर **"अकथितं च"**[१५] सूत्र से इन अपादानादि कारकों की कर्मसंज्ञा हो जाएगी। परिणामतः **"कर्मणि द्वितीया"**[१६] से द्वितीया विभक्ति सिद्ध हो जाती है। यदि उक्त परिगणन न किया जाता तो **"नटस्य श्रृणोति"** इत्यादि प्रयोगों में भी **"अकथितं च" सूत्र** प्रवृत्त होकर अनिष्ट प्राप्त हो जाता। द्विकर्मक धातुओं के उदाहरण इस प्रकार है- **"गां दोग्धि पयः। व्रजमवरूणद्धि गाम्। माणवकं धर्मं ब्रूते।"** यहाँ इन सभी उक्त उदाहरणों में क्रमशः अपादान, अधिकरण तथा सम्प्रदान कारकों की **विवक्षा**[१७] न करने पर क्रमशः गो, व्रज तथा माणवक शब्दों की उपर्युक्त सूत्र से कर्मसंज्ञा होकर द्वितीया विभक्ति सिद्ध हो जाती है। यहाँ यह भी अवश्य ध्यातव्य है कि भाष्यवार्तिककार द्वारा पठित श्लोक में परिगणित धातु ही द्विकर्मक नहीं होते अपितु इनके साथ-साथ इनके पर्यायवाची धातु भी द्विकर्मक होते हैं।[१८] परिणामतः निम्न भाष्य प्रयोग सुसंगत हो जाते है..... **"शकारमसि चोदितः**[१९] इत्यादि।"

व्याकरणशास्त्र में अभिधान एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण पारिभाषिक शब्द है। **"शिष्टानां ततोऽर्थबोधस्वरूपम्"** अर्थात् शिष्टों में अर्थबोध हो जाना ही अभिधान का स्वरूप है। अभिधान के विषय में जिज्ञासा होने पर प्रायः यही कहा जाता है कि यह शब्द तो प्रयुक्त या निष्पन्न (परिनिष्ठित) होता है और वह नहीं। **शब्दशक्तिस्वभावात्** लोक में ऐसे शब्द का अभिधान, प्रयोग या व्यवहार नहीं होता है। शब्दशक्तिस्वभाव के कारण ही शब्दों में **नियतविषयता** देखी जाती है।[२०] तदनुसार कहीं प्रकृति का प्रयोग होता है और कहीं विकृति का।[२१] शब्दार्थ सम्बन्ध की लोकसिद्धता (संज्ञा प्रामाण्य) के विषय में भी भाष्यकार का यह वचन अवश्य ध्यातव्य है-

**"अभिधान लक्षणाः कृत्तद्धितसमासाः"**।[२२]

इसके स्पष्टीकरण के लिए प्रदीपकार कहते हैं- "कृत्तद्धितसमासाभिधानं नियामकं लक्षणं त्वनभिज्ञानां तदभिज्ञानसूचकम्" अर्थात् कृत्, तद्धित और समास सम्बन्धी सूत्रों का प्रयोग पूर्णरूपेण अभिधान के अनुसार ही होता है। दूसरे शब्दों में- प्राप्ति होने पर भी सूत्र प्रवृत्त नहीं होगा यदि शब्द से उस अभीष्ट अर्थ की प्रसिद्धि लोक में न हो। इस विषय में भाष्यकार प्रोक्त **वार्क्षमूलः** उदाहरण की लौकिक अनुपपन्नता स्पष्ट निर्दशन है। शब्द से अर्थ का अभिधान अभीष्ट है। वह अर्थ मुख्य रूप से सिद्ध होने पर भाष्यवार्तिककार उसके साधन की विशेष चिन्ता नहीं करते। इनका पदे-पदे **अनभिधानात्** कहना ही साधन प्रक्रिया को गौण सूचित कर रहा है। इस अभिधान-अनभिधान रूपी **ब्रह्मास्त्र** से भी भाष्यकार ने अनेक सूत्रों का अन्वाख्यान प्रत्याख्यान किया है। पदमञ्जरीकार के अनुसार अभिधान के स्वभाव को समझने के लिए भाष्योक्त निम्न कारिका भी देखी जा सकती है-

**"भूमनिन्दाप्रशंसासु नित्ययोगेऽतिशायने ।**
**संसर्गेऽस्तिविवक्षायां भवन्ति मतुबादयः" ।**

यहाँ मतुप् आदि का बहुत्व अभिधानवशात् विशिष्ट ही आश्रमणीय है।[२३] इसीलिए एक-दो गाय रखने के कारण कोई व्यक्ति 'गोमान' नहीं कहलाता अपितु अभिधानबलात् अधिक गाय रखने से ही वह गोमत् पदभाक् हो सकता है। इसी प्रकार थोड़ा-बहुत रूप तो हर किसी के पास होता है परन्तु 'रूपवान' वही कहलाता है जिसके पास पर्याप्त प्रशक्त रूप सम्पत् हो। इसी तरह अन्यत्र भी जानना चाहिए। मतुप् आदि के अन्य उदाहरण निम्न है, निन्दा अर्थ में जैसे- कुष्ठी या ककुदावर्तिनी कन्या, नित्य योग में जैसे-क्षीरिणों वृक्षाः । अतिशायन अर्थ में जैसे- उदरिणी कन्या, संसर्ग अर्थ में जैसे दण्डी या छत्री तथा अस्ति विवक्षा में जैसे- अस्तिमान्। अभिधान को ही संस्कृत व्याकरण में शब्द शक्तिस्वभावे नाम से भी कहा जाता है।

परन्तु यह अभिधान अनभिधान बड़ा **दुर्ज्ञान** है। इसके लिए व्यक्ति को बहुदर्शी होना आवश्यक है। वर्तमान में यह अधिकार वैयाकरण निकाय में भाष्यवार्तिककार तक ही सीमित है जो कि संस्कृत भाषा की तात्कालिक जीवन्त स्थिति को संकेतित करता है।[२४] इसके अतिरिक्त शब्दों का यह अभिधान-अनभिधान सहसा न होकर विद्वानों के लिए गवेषणीय है। क्योंकि शब्दों के इस अभिधान-अनभिधान के मूल में कोई न कोई **मनोवैज्ञानिक** या **जड़वैज्ञानिक** अर्थात् मानसिक चिन्तन की प्रक्रिया के अनुसार अथवा जड़ पदार्थ के

स्वभावानुसार हेतु या कारण अवश्य ही होना चाहिए। अवधेय है कि अभिधान-अनभिधान की इतनी महत्ता होने पर भी व्याकरणशास्त्र में इसे आपातरमणीय दुर्बल समाधान के रूप में **अगतिकगति** माना गया है।[२५]

वास्तव में व्याकरणशास्त्र में **अभिधान** शब्द का प्रायः दो शब्दों में प्रयोग देखा जाता है। एक तो किसी शब्द का शिष्ट लोक में प्रयोग या प्रचलन होना तथा दूसरा शास्त्र में किसी प्रत्यय आदि से कर्ता-कर्म-भावादि अर्थ का विशेष कथन, बोध या संकेत होना, जैसे-पाणिनी व्याकरण का सारा कारक प्रकरण इस अभिधान-अनभिधान व्यवस्था से ही संचालित होता है। इनमें किसी शब्द के लौकिक अभिधान के विषय में ऊपर कहा जा चुका है, जहाँ तक शास्त्रीय अभिधान का सम्बन्ध है तो उसके विषय में निवेदन है कि भाष्यवार्तिककार के अनुसार यह अभिधान प्रायः तिङ् प्रत्यय, कृत् प्रत्यय, तद्धित प्रत्यय तथा समास से होता है।[२६] ध्यातव्य है कि जो भी कर्ता-कर्मरूप कारकादि विशेष अर्थ किसी प्रत्यय विशेष से अभिहित हो जाता है तो फिर उसको व्यक्त करने वाले शब्द में **"उक्तार्थानामप्रयोगः"**[२७] इस न्याय से तत्तत् कर्ता-कर्मरूप कारकादि अर्थप्रयुक्त क्रमशः तृतीया-द्वितीया आदि विशेष विभक्ति उत्पन्न नहीं होती अपितु उसके केवल प्रातिपदिकार्थ रूप शेष रह जाने से उसको वाक्यार्ह पदत्व सामर्थ्य प्रदान करने के लिए, अन्यथा **"अपदं न प्रयुञ्जीत"** नियम प्रवृत्त हो जाएगा, **"प्रथमातिक्रमे कारणाभावः"** न्याय से **"सुप्तिङन्तपदम्"**[२८] सूत्रानुसार प्रथमा विभक्ति विधान कर दी जाती है। इसी बात की पुष्टि भाष्यवार्तिककार ने "अभिहिते प्रथमा"[२९] ऐसा कहकर की है।

इनमें तिङ् प्रत्यय से अर्थ का अभिधान जैसे - "हरिः सेव्यते" यहाँ "लः कर्मणि च भावे चाकर्मकेभ्यः"[३०] सूत्रानुसार लादेश **'त'** प्रत्यय से कर्म का अभिधान होने से हरि में प्रथमा विभक्ति होती है। **कृत् प्रत्यय** से अर्थ का अभिधान, जैसे- "लक्ष्म्या सेवितः" यहाँ "तयोरेव कृत्यक्तखलार्थाः"[३१] सूत्रानुसार **'क्त'** प्रत्यय से कर्म का अभिधान होकर उसमें प्रथमा विभक्ति आयी है। **तद्धित प्रत्यय** से अर्थ का अभिधान जैसे 'शतेन क्रीतः शत्यः' यहाँ "तेन क्रीतम्"[३२] सूत्रानुसार **'यत्'** प्रत्यय से पटादि रूप क्रीत कर्म का अभिधान होकर उसमें प्रथमा विभक्ति आयी है। **समास** से अर्थ का अभिधान, जैसे-'प्राप्त आनन्दो यं स प्राप्तानन्दः ग्रामः' यहाँ अन्य पदार्थ ग्राम रूप कर्म का बहुब्रीहि समास से अभिधान होने के कारण प्रथमा विभक्ति हुई है। पूर्वोक्त भाष्यवार्तिक में **'प्रायः'** यह कहने का यह अभिप्रायः है कि इस विशेष अर्थ का अभिधान कभी-कभी निपात से भी देखा जाता है, जैसे- "विषवृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम्"[३३]

तथा "क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः"[३४] यहाँ उभयत्र **"असाम्प्रतम्"** तथा **"इति"** इन निपातों से कर्म का अभिधान होने से क्रमशः विषवृक्ष तथा नारद रूप कर्मों में द्वितीया विभक्ति न आकर प्रातिपदिकार्थ मात्र की प्रथमा विभक्ति ही आती है।

द्विकर्मक धातुओं पर विचार करते समय यह महत्त्वपूर्ण बात ही अवधेय है कि **"याचते पौरवम् कम्बलम्"** इत्यादि प्रयोगों में इनका कर्तृवाच्यगत प्रयोग तो निरापद, असन्दिग्ध तथा स्पष्ट है किन्तु इसका कर्मवाच्य बनाते समय यह सन्देह उत्पन्न होता है कि लादेश **'त'** आदि प्रत्ययों से स्वाभाविक रूपेण प्रधान कर्म को अभिहित माना जाए या गौण कर्म को। ध्यान रहे कि व्याकरण शास्त्र में **"अकथितं च"** सूत्रविहित कर्म गौण कर्म के नाम से जाता है। इसका उत्तर यह है कि सामान्यतः तो **"प्रधानाप्राधानयाय"**[३५] से प्रधान कर्म का ही लादेशों से अभिधान होता है। इसके अतिरिक्त यह बात भी है कि प्रधान कर्म का ही अभिधान सम्भव है। गौण कर्म के तो कारक ही न होने से उसका अभिधान सम्भव ही नहीं है। फिर भी यदि लादेशों से प्रधान कर्म को अभिहित माना जाए तो फिर पूर्वोक्त गौठा कर्मरूप पौरद में षष्ठी विभक्ति प्राप्त होगी। क्योंकि उक्त वाक्य में पौरव रूप गौण कर्म अकथित है। अतः उसके कारक न होने से वहाँ षष्ठी विभक्ति प्राप्त होगी। यदि तो उसे कारक मान लिया जाए तब तो उसमें अपादान वाली पञ्चमी विभक्ति होकर इष्ट सिद्ध हो जाता है।[३६] यदि तो **"अनभिधानात्"** यहाँ षष्ठी का अभाव स्वीकार किया जाए तो बात अलग है।[३७]

इसके अतिरिक्त लादेशों से यदि प्रधान कर्म का ही अभिधान स्वीकार किया जाए तो फिर दुह् आदि धातुओं में अव्यवस्था रूप दूसरा दोष भी प्राप्त होता है अर्थात् उक्त नियम के आधार पर फ़िर दुह् आदि में भी प्रधान कर्म का ही अभिधान प्राप्त होता है जबकि यहाँ हमें गौण कर्म का अभिधान इष्ट है। परिणामतः **गौ दुह्यते पयः** के स्थान पर **गां दुह्यते पयः** ऐसा अनिष्ट प्रयोग प्राप्त होगा। अतः भाष्यवार्तिकवचनप्रामाण्य से दुह् आदि धातुओं के योग में तो अप्रधाधान या गौण कर्म का अभिधान ही एष्टव्य है।[३८]

वस्तुतः यदि देखा जाए तो उक्त व्यवस्था ठीक भी है कि 'दुह्' आदि के योग में अप्रधान कर्म को ही लादेशों से अभिहित माना जाए। क्योंकि भौतिक जड़ पदार्थ के नियमानुसार भी दुग्धार्थी अन्तरङ्गत्वात् पहले गौ (अप्रधान कर्म) के साथ सम्बन्ध को प्राप्त करता है तथा बाद में दुग्ध (प्रधान) के साथ। इसके विपरीत दुह् आदि से भिन्न **'नी'** आदि धातुओं के योग में प्रधान कर्म को अभिहित मानना भी युक्तिसंगत है। क्योंकि वहाँ भी ग्राम

रूप अप्रधान कर्म की अपेक्षा अजा रूप प्रधान कर्म के साथ **पूर्वभावित्वात्** पहले सम्बन्ध होता है। अतः उक्त अभिधान-अनभिधान व्यवस्था न्यायसिद्ध ही है। इसके साथ ही यह भी स्मरणीय है कि **दुह्** आदि धातुओं के साथ-साथ **जि, दण्ड्** तथा **मुष्** धातुओं के योग में भी अप्रधान कर्म को ही अभिहित मानना चाहिए।[३९] इस प्रकार **दुह्** आदि के कर्मवाच्य में निम्न तीन प्रयोग साधु हैं-

१. अपादान विवक्षा-गौः पयो दुह्यते ।

२. अकथित कर्म-गौः पयो दुह्यते ।

३. विशेषण रूप या सम्बन्ध में षष्ठी-गौः पयो दुह्यते ।

आगे भाष्यकार ने एक रोचक प्रश्न उठाया है कि **अजां ग्रामं नयति** इत्यादि वाक्यों के लिए इन **नी** आदि धातुओं को द्विकर्मक मानने की क्या आवश्यकता है। किन्तु तब उक्त वाक्यों में अजा के साथ-साथ ग्राम में भी द्वितीया विभक्ति कैसे सिद्ध होगी तो इसके उत्तर में निवेदन है कि **"प्रविश पिण्डीम्"** इस न्याय के आधार पर वहाँ "ग्रहण" क्रिया का आक्षेप करके ग्राम में द्वितीया विभक्ति हो जाएगी। भाव यह है कि जैसे **"प्रविश पिण्डीम्"** यहाँ **''ग्रामं प्रविश पिण्डी भक्षय''** इस प्रकार अप्रयुक्त भक्षण क्रिया का आक्षेप करके पिण्डी की कर्म संज्ञा होकर उसमें द्वितीया विभक्ति हो जाती है वैसे ही **अजां ग्रामं नयति** यहाँ भी **"अजामसौ गृहीत्वा ग्रामं नयति"** इस प्रकार वाक्यार्थग्रहण करके अजा को ग्रहण क्रिया का कर्म बनाकर द्वितीया सिद्ध हो जाएगी।[४०] किन्तु यहाँ सब दोष आता है कि ऐसा मानने पर फिर लादेशों से होने वाली कर्ता और कर्म आदि के अभिधान की व्यवस्था उपपन्न नहीं हो पाती अर्थात् तब उक्त वाक्य के कर्मवाच्य में लादेश **त्** प्रत्यय आदि से अजा रूप प्रधान का अभिधान प्राप्त नहीं होता। क्योंकि अजा तो ग्रहण (गृहीत्वा) क्रिया का कर्म है, लादेश **त्** प्रत्यय का नहीं। अतः **"अजां नीयते ग्रामः"** ऐसा अनिष्ट रूप प्रसक्त होगा।[४१]

लादेशों के द्वारा कर्म के अभिधान प्रसङ्ग में विजन्त प्रक्रियागत कर्म भी विचारणीय है। क्योंकि वहाँ दो कर्म हैं।-१. प्रयोज्य तथा प्रधान कर्म एवं २. साधारण अप्रधानकर्म। ऐसी स्थिति में लादेशों से किस कर्म का अभिधान होना चाहिए? इस आकाङ्क्षा के उत्तर में निवेदन है कि भाष्यकार पहले तो गतिबुद्धि सूत्रपोक्त गमनार्थक से भिन्न धातुओं के योग में लादेशों द्वारा अप्रधान कर्म का अभिधान कथन करते हैं।[४२] परिणामतः **"माणवकं धर्मः बोधयते"** इत्यादि वाक्य सिद्ध हो जाते हैं। क्योंकि माणवकरूप प्रयोज्य कर्म तो प्रयोजक

व्यापार द्वारा आप्यायमान होने से प्रधान कर्म है। अतः लादेश तृ प्रत्यय से वह अभिहित नहीं हुआ।[43] किन्तु आगे चलकर भाष्यकार **"अपर आह"** के नाम से **"ण्यन्ते कर्तुश्च कर्मणि"**[44] ऐसा कहते हुए पुनः प्रयोज्य तथा प्रधान कर्म रूप माणवक में अभिधान स्वीकार कर लेते हैं। इसके फलस्वरूप **"माणवकः धर्मं बोध्यते"** यह प्रयोग भी साधु सिद्ध हो जाता है। वस्तुतः देखा जाए तो **गतिबुद्धिः** सूत्रप्रोक्त गतिभिन्न धातुओं के योग में **विवक्षा** के कारण दोनों कर्मों में वैकल्पिक **गुणप्रधानभाव** इष्ट होने से उक्त दोनों रूप सिद्ध हो जाते हैं।[45] इसी प्रकार गत्यर्थक तथा अकर्मक धातुओं के योग में भी लादेशों से प्रधान कर्म ही अभिहित होता है।[46] तद्यथा- **"मासमास्यते देवदत्तः"** तथा **"ग्रामं गम्यते देवदत्तः"**। इस प्रकार निष्कर्ष यह निकलता है कि लादेशों द्वारा दुह् आदि के तो अप्रधान कर्म तथा **नी, कृष्, वह्,** इन धातुओं के प्रधान कर्म का नित्य अभिधान होता है। इसी प्रकार गत्यर्थक तथा अकर्मक णिजन्त धातुओं में भी निश्चयेन प्रयोज्य या प्रधान कर्म में ही लादेश होते हैं। किन्तु बुद्ध्यर्थक, भक्षणार्थक तथा शब्दकर्मा धातुओं के प्रधानाप्रधान कर्मों में वैकल्पिक गुण प्रधानभाव होने से लादेश भी उनमें विकल्प से होते हैं।[47]

अभिधान के विषय में अब अन्त में एक यह शङ्का और उत्पन्न होती है कि वाक्य में किसी प्रत्यय से एक साथ कितने अर्थ अभिहित हो सकते हैं, तो इसका उत्तर है कि यद्यपि आचार्य पाणिनी इस विषय में मौन हैं तथापि टीकाकारों के अनुसार लक्ष्यानुरोध से अनेक अर्थों का युगपत् अभिधान नहीं होता। अथवा **"सल्लक्ष्ये प्रवृत्तिः"** न्याय से प्रत्यय एक अर्थ का अभिधान करके फिर दूसरे अर्थ को अभिहित करने का सामर्थ्य खो देता है और यह युक्तिसंगत भी है। क्योंकि यदि किसी प्रत्यय से अनेक अर्थों का युगपत् अभिधान मान लिया जाए तो सारा वाक्य गड़बड़ा जाएगा अर्थात् अनेक अर्थों के एक साथ अभिहित होने की अवस्था में फिर उन सबसे प्रथमा विभक्ति प्राप्त होगी। फलतः कारक विशेष का ज्ञान न हो पाने से श्रोता को स्फुट बोध या सर्वथा अर्थबोध नहीं हो सकेगा जो कि अनिष्ट है।

द्विकर्मक धातुओं के प्रयोग को लेकर जहाँ तक वेदों का सम्बन्ध है, यह कहा जा सकता है कि यदि वेदों में उक्त परिगणित या अन्य द्विकर्मक धातुओं का प्रयोग दृष्टिगोचर न होता तो आचार्य पाणिनि **"अकथितं च"** सूत्र क्यों बनाते? निश्चयेन उनके इस सूत्र का बीज वैदिक साहित्य में उपलब्ध होना चाहिए। यह बात अलग है कि डा० एस०डी० जोशी (पूना) आदि आधुनिक समालोचक "अकथितं च" इस पाणिनि सूत्र को ही प्रक्षिप्त=पीछे से जोड़ा

गया=मानते हैं। इनके अनुसार दो कर्म हैं- **ईप्सिततम** कर्म तथा अनीप्सित या ईप्सितमात्र कर्म। इनमें प्रथम की कर्मसंज्ञा "कर्तुरीप्सिततमं कर्म"[४८] से हो जाती है तथा दूसरे सबकी जिनमें द्विकर्मक भी हैं, **"तथायुक्तं चानीप्सितम्"**[४९] से हो जानी चाहिए । अतः, इनकी दृष्टि में, यह सूत्र प्रक्षिप्त है। लेकिन उनकी यह बात विचार की अपेक्षा रखती है। क्योंकि निर्वर्त्य, विकार्य, प्राप्य, ईप्सिततम, उदासीन, अनीप्सित तथा अपादानादि विशेष संज्ञाओं से अनाख्यात अकथित या अविवक्षित भेदों से कर्म सप्तविध हैं।[५०] ये सब कर्म अपने अलग-अलग सूत्रों के विषय हैं। असन्देह भी व्याकरणाध्ययन का प्रयोजन है। ऐसी स्थिति में स्पष्ट प्रतिपत्ति की दृष्टि से केवल दो सूत्रों से वे सक कर्म सिद्ध नहीं हो सकते। फलतः "तथायुक्तं चानीप्सितम्" सूत्र के विषय तो केवल द्वेष्य तथा उदासीन कर्म ही हैं। फलतः द्विकर्मक धातुओं के लिए **"अकथितं च"** सूत्र सर्वथा अर्थवत्ता रखता है। अतः इसे प्रक्षिप्त नहीं माना जा सकता।

अस्तु, वेदों में द्विकर्मक धातुओं के प्रयोग इस प्रकार हैं-

दुह्- "दुहे गां पिप्युषीमिषम्"[५१] अर्थात् मैं गौ से पुष्टिकारक अन्न को दुहता हूँ। यहाँ अपादान की अविवक्षा में **"अकथितं च"** से कर्म संज्ञा हो जाती है तो दुह् धातु के **इष्** और गो ये दो कर्म बन जाते हैं।

**याच्**- "अपो याचामि भेषजम्"[५२] अर्थात् मैं जलों से आरोग्य माँगता हूँ। यहाँ **याच्** धातु के अप और भेषज ये दो कर्म हैं।

**प्रच्छ्**- "विद्वांसाविद् दुरः पृच्छेदविद्वान्"[५३] अर्थात् अविद्वान् मनुष्य विद्वान् अश्वियों से द्वार पूछे या अपने कल्याण का मार्ग पूछे। यहाँ **'प्रच्छ'** धातु के **विद्वांसौ** और **दुरः** ये दो कर्म हैं। अपादान की अविवक्षा में यहाँ **"अकथितं च"** से **विद्वांसौ** की कर्म संज्ञा हो गई।

**ब्रूञ् या वच्**- "तानो विद्वांसा मन्म वोचेतमद्य"[५४] अर्थात् वे दोनों विद्वान् अश्वी हमको मनन योग्य बातें बताएँ। यहाँ **'वच्'** धातु के प्रयोग में **विद्वांसा** और **मन्म** ये दो कर्म हैं। वच् को चाहे तो ब्रूञ् के स्थान पर आदेश माना जाए, चाहे उसे स्वतन्त्र धातु माना जाए- दोनों ही स्थितियों में **ब्रूञ्** के समानार्थक होने से यह द्विकर्मक सिद्ध हो जाता है।

**नी**- "इमं यज्ञं नयत देवता नः"[५५] अर्थात् इस हमारे यज्ञ को देवताओं को पहुँचाओ। यहाँ नी धातु के यज्ञ और देवताएँ ये दो कर्म हैं। इस **नी** धातु का अन्य उदाहरण इस प्रकार है- **"अग्ने! नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वायुनानि विद्वान्**[५६] अर्थात् हे अग्ने!

आप "अस्मान् विश्वानि वायुनानि नय" यानि हमको सम्पूर्ण उत्तम कर्म एवं विज्ञान प्राप्त कराओ। यहाँ **नी** धातु के **अस्मान्** और **वायुनानि** से दो कर्म हैं।

**वह्**- "ता न आवोढमश्विना रयिं पिशङ्गसंदृशम्"[५७] अर्थात् हे अश्वियो। तुम हमको उत्तम चमकीला धन प्राप्त कराओ। यहाँ नः और **रयिम्** ये दो कर्म **वह्** धातु के हैं।

ई- "इतो वा सातिमीमहे दिवो वा पार्थिवादधि। इन्द्रं महो वा राजसः"[५८] अर्थात् हम इन्द्र से दान माँगते हैं। यहाँ ई धातु मांगने अर्थ में विशुद्ध रूप से वैदिक है तथा उपर्युक्त परिगणित द्विकर्मक धातुओं से बहिर्भूत है। यहाँ **इन्द्रम्** तथा **सातिम्** ये दोनों **ईमहे** क्रिया के कर्म हैं।

इस प्रकार आचार्य पाणिनी के **"अकथितं च"** सूत्रप्रोक्त द्विकर्मक धातुओं का बहुत विशाल प्रयोगक्षेत्र है। लौकिक संस्कृत साहित्य तो ऐसे प्रयोगों से समुल्लसित है ही, साथ ही, वैदिक साहित्य में भी उक्त पुष्कल प्रयोग दृष्टिगोचर हो सकते हैं। यह तो एक दिग्दर्शनमात्र है। अन्वेषण करने से सम्भवतः अन्य भी द्विकर्मक धातु वेद में मिल जाएँ।


- **डॉ० भीम सिंह**

**रीडर- संस्कृत विभाग**

**कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र**


**सन्दर्भ संकेत**


१. प्रसाद टीका (प्रक्रिया कौमुदी, सम्पा० कमला शंकर, भण्डारकर ओरियण्टल रिसर्च इंस्टीच्यूट्र पूना, १६२५, सूत्र सं. १.३.२ पृ० १६
"धातुसूत्रगणोणादिवाक्यलिङ्गानुशासनम्।
आगमः प्रत्ययादेशा उपदेशाः प्रकीर्तिताः।।"

२. निरूक्त, सम्पा० कपिलदेव शास्त्री, साहित्य भण्डार, मेरठ, १६८५, अध्याय ४,पाद ४

३. वाक्यपदीय (वा०प०), सम्पा० के०वी० अभ्यङ्कर, संस्कृत एण्ड प्राकृत सीरिज, पूना विश्वविद्यालय पूना, १६६५, कारिका सं० ३.७.८८

४. महाभाष्य (महा०, प्रदीपोद्द्योतसहित), सम्पा० वेदव्रत शास्त्री, हरियाणा साहित्य संस्थान, गुरुकुल झज्झर (रोहतक), १६६२, भा० २ सू० १.४.५१, पृ० ४१५-१४

५. बृहच्छब्देन्दुशेखर (बृ० श० शे०), सम्पा० सीताराम शास्त्री, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी, १९६०, भा० २ सू० ५३६ पृ० ८३५
"ननु माधवेन..."
"तारेर्ग्राहेस्तथामोचेस्त्याजेर्दीपेश्च संग्रहः।
कारिकायां च शब्देन सुधाकरमुखैः कृतः।।"
इत्येननाऽन्येऽपि संगृहीताः।"

६. पाणिनीयाष्टाध्यायी (पा०) श्री धरशास्त्रिसम्पादित, भण्डारकर ओरियण्टल रिसर्च इंस्टीच्यूट्र पूना, १९३५, सूत्र सं० १.४.५२

७. द्र० बृ० श० शे० भा० २ सू० ५३६ पृ० ८३६-३७ "वस्तुतो ग्राहेर्बोधनार्थस्य गतिबुद्धीत्येव सिद्धम्... तारेरपि गत्यर्थत्वात्... दीपयतेश्चाकर्मकत्वादेव सिद्धिः"।

८. वही- ८३७ "क्वचिद् दापेरिति पाठः"।

९. वही ८३७-३ "तत्र 'दण्डयो दाप्यश्च तद्धनमिति' स्मृति प्रयोगात् ... दण्डये दाप्यश्चेति छान्दसं बोध्यम्।"

१०. महा० भा० १ सू० १.१.६ पृ० १८०

११. बृ० श० शे० भा० २ सू० ५३६ पृ० ८३७ "त्याजितैः फलमुत्खातैः (रघुवंशे ४.३३) इत्यादि महाकवि प्रयोगात्, सुधाकराद्युक्तेश्च, तथैव चेतिभाष्ये चकाराच्च दापि त्याजि मोचीनां गत्यादिसूत्रे उपसंख्यानमेव बोध्यम्"।

१२. महा० भा० १ सू० १.४.५१ पृ० ४२४

१३. गत्यर्थक से यहाँ अभिप्राय **"गतिबुद्धि"** सूत्रोक्त गत्यर्थक धातुओं से है।

१४. महाभाष्यप्रदीप (महा० प्र०) भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४२४-
"तथैव चेति- चकारेण जयत्यादयः समुच्चीयन्ते इत्याहुः"।

१५. पा० १.४.५१

१६. पा० २.३.२

१७. द्र० "विवक्षातः कारकाणि भवन्ति"।

१८. महा० प्र० भा० २ सूत्र १.४.५१ पृ० ४१५- "दुह्यादीनां चार्थोपलक्षणायोपादानात् पर्यायप्रयोगेऽपि कर्मसंज्ञा भवति"।

१९. महाभाष्यप्रदीपोद्द्योत (महा० प्र० उ०) भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४१५-
"अर्थोपलक्षणायेति... अत एव शकारमसि चोदित' इति 'परस्मैपदानामिति' सूत्रे भाष्ये

पृच्छिपर्यायस्य चुदेर्द्विकर्मकप्रयोगः संगच्छते"।

२०. महा० भा० १ पस्पशाह्निक, पृ० ३८ "एतस्मिन्नतिमहतिशब्दस्य प्रयोगविषये ते ते शब्दास्तत्र नियतविषया दृश्यन्ते। तद् यथाशवतिर्गतिकर्मा कम्बोजेष्वेव भाषितो भवति, विकार एनमार्या भाषन्ते शव इति..."।

२१. निरूक्त, २.१ "अथापि प्रकृतय एवैकेषु भाष्यन्ते, विकृतय एकेषु"।

२२. महा० भा० ३ सू० ३.३.१६ पृ० ३२७

२३. पदमञ्जरी (प०मं०) काशिका (का०) सम्पा० कालिका प्रसाद शुक्ल, तार प्रकाशन वाराणसी, १९६५

२४.क प०मं० (का०) भा० ३ सू० ४.४.२३ पृ० ७४७- "अनभिधानं तु दुर्ज्ञानम्"

ख प०मं० (का०भा० २ सू० ३.२.१ पृ० ५४१) "तच्चानभिधानं यत्राप्तैरूक्तं तत्रैव, अन्यत्र तु यथालक्षणं भवत्येव"।

२५. शब्दकौस्तुभ, सम्पा० विन्ध्येश्वरीप्रसाद द्विवेदी, चौखम्बा संस्कृत सीरिज बनारस; सूत्र सं० २.४.२६ पृ० २६१ "इदं च प्रत्याख्यानं दुर्बलम्, अनभिधानाश्रयणमगतिकगति, ..."

२६. द्र० महा० भा० २ सूत्र २.३.१ पृ० ७६२ "तिङ्कृत्तद्धितसमासैः परिसंख्यानम्"

२७. महा० भा० १ सू० १.१.४४ पृ० ३३१

२८. पा० १.४.१४

२९. महा० भा० २ सू० २.३.१ पृ० ७५६

३०. पा० ३.४.६

३१. पा० ३.४.७०

३२. पा० ५.१.३७

३३. कुमारसम्भव (कालिदास ग्रन्थावली, सम्पा० रेवाप्रसाद द्विवेदी, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय), वाराणसी १९७६ श्लोक सं० २.५५

३४. शिशुपालवध, सम्पा० हरगोबिन्दशास्त्री, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी १९८४; श्लोक सं० ३

३५. महा० प्र० भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४१९ "प्रधानाप्रधानसन्निधौ प्रधानस्यैवाभिधानस्य न्याय्याखात्" ।

३६. महा० भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४१९
"कथिते लादयश्चेत् स्युः षष्ठीं कुर्यात् तदा गुणे ।

अकारकं ह्यकथितात् कारकं चेत्तु नाऽकथा ।
कारकं चेद् विजानीयाद यां यां मन्येत सा भवे" ।।

३७. बृ० श० शे० भा० २ सू० ५३६ पृ० ८४४ "द्विकर्मकेषु गवादीनां कर्मत्वाविक्षायां क्रियान्वये षष्ठी न, अनभिधानात्। गोः पयो दोग्धीत्यतो गोसम्बन्धि पय इत्येव बोधात्"।

३८. महा० भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४२२ "प्रधानकर्मण्याख्येये लादीनाहुर्द्विकर्मणाम्। अप्रधाने दुहादीनाम्"।

३९. प०मं० (का० भा० १ पृ० ५७६)- "तदयमत्र निर्णय :- नी वहि हृ कृषिभ्य प्रधानकर्मणि लादयः, तत्सम्बन्धस्य पूर्वभावित्वात्। दुह्यादिभ्यो जिदण्डमुषिभ्यश्चाप्रधाने, तत्सम्बन्धस्यान्तरङ्गत्वात्"।

४०. महा० भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४२४ "सिद्धं वाप्यन्यकर्मणः ... अन्यस्यात्राजा कर्मान्यस्य ग्रामः। अजामसौ गृहीत्वा ग्रामं नयति।" इसी स्थल पर प्रदीप भी द्रष्टव्य है- "यथा प्रविश पिण्डीमिति भक्षणापेक्षं पिण्ड्याः कर्मत्वं तथाजां ग्रामं नयतीत्यत्र ग्रहणापेक्षमजायाः कर्मत्वम्। नयतिस्तु प्राप्तिमात्रवाची। तेनाजां गृहीत्वा ग्रामं प्राप्नोतीति वाक्यार्थः सम्पद्यते।"

४१. वही पृ० ४२४ "अन्य कर्मेति चेद् ब्रूयाल्लादीना मविधिर्भवेत्... परसाधन उत्पद्यमानेन लेनाजाया अभिधानं न प्राप्नोति"।

४२. महा० भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४२० "गुणकर्मणि लादिविधिः सपरे... सहपरे योगेन गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थशब्दकर्माकर्मकाणामणि कर्ता स णौ।

४३. महा० प्र० भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४२१ "प्रयोजकव्यापारेणाप्यमानत्वान् माणवकस्य प्राधान्यं धर्मादेस्तु गुणभावः"।

४४. महा०भा० २ सू० १.४.४१ पृ० ४२०

४५. महा० प्र० भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४२३ "माणवकं धर्मं बोधयतीत्यादावनियमतो गुणप्रधानभाव इत्याहुः"।

४६. महा० भा० २ सू० १.४.५१ पृ० ४२२ "ध्रुवयुक्तिषु (अकर्मकेषु) चेष्टितयुक्तिषु गत्यर्थेषु चाप्यगुणे कर्मणि लादयो भवन्ति"।

४७. महा० प्र० उ० भा० २ सू० ५३६ पृ० ४२५-

गौणे कर्मणि दुह्यादेः प्रधाने नीहृकृष्वहाम्।

बुद्धिभक्षार्थयोः शब्दकर्मणां च निजेच्छया।।

प्रयोज्यकर्मण्यन्येषां ण्यन्तानां लादयो मताः।

लक्ष्यं दृष्ट्वा निर्णयोऽत्र कर्तव्यो भाष्यपारमैः।।

४८. पा० १.४.४६

४९. पा० १.४.५०

५०. द्र० वा०प० ३.७.४५.४६

"निर्वर्त्यं च विकार्यं च प्राप्यं चेति त्रिधा मतम्।

तत्रेप्सिततमं कर्म चतुर्धाऽन्यतु कल्पितम्।।

औदासीन्येन यत्प्राप्यं यच्च कर्तुरनीप्सितम्।

संज्ञान्तरैरनाख्यातं यद्यच्चाप्यन्यपूर्वकम्।।

५१. ऋग्वेद (ऋक्०), सम्पा० विश्वबन्धु, विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान, होशियारपुर, १९६४-६५

५२. वही १०.६.५

५३. वही १.१२०.२

५४. ऋग्वेद (ऋक्०), सम्पा० विश्वबन्धु, विवेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान, होशियारपुर, १९६४-६५, १.१२०.३

५५. वही, ४.५८.१०

५६. वही, १.१८६.१

५७. यजुर्वेद. सम्पा० श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्यायमण्डल पारडी, १९७०; मन्त्र सं० २०.८३

५८. ऋक् १.६.१०

# न्याय दर्शन में छ्ल का सम्प्रत्यय : अर्थ एवं भेद

**न्याय-दर्शन में छल का सम्प्रत्यय-**

प्रस्तुत निबन्ध में न्याय दर्शन से अभिप्राय गौतम मुनि प्रणीत न्याय शास्त्र से है जिसकी गणना षड्, वैदिक दर्शनों के अन्तर्गत की जाती है और न्याय चिंतन-परम्परा में जिसे "प्राचीन-न्याय" के नाम से भी जाना जाता है। न्याय-दर्शनकार का इस शास्त्र की रचना के मूल में मुख्य प्रयोजन निश्रेयस का प्रतिपादन जान पड़ता है, जैसा कि इस शास्त्र के प्रथम सूत्र-

**प्रमाणप्रमेयसंशय प्रयोजन दृष्टान्त सिद्धान्तावयव तर्क निर्णयवाद जल्पवितण्डा हेत्वा भासच्छलजाति निग्रहस्थानानां तत्वज्ञानान्निः श्रेयसाधिगमः ।। १-१-१**

से पता चलता है- अर्थात्-प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्तावयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभासच्छल, जाति और निग्रह स्थान के तत्वज्ञान से निःश्रेयस की सिद्धि होती है।

किन्तु इन सभी सम्प्रत्ययों के तत्वज्ञान से किस तरह निःश्रेयस की प्राप्ति होगी और उसका स्वरूप कैसा होगा? इस विषय में भारतीय दार्शनिक जगत में पर्याप्त मतभेद है और कई दार्शनिक तो इस कारण न्याय शास्त्र को मोक्षशास्त्र मानने के लिये तैयार भी नहीं हैं। परन्तु इन सम्प्रत्ययों का गहराई से अनुशीलन करने से यह कहा जा सकता है कि इन सौलह में से कुछ सम्प्रत्यय तो ऐसे हैं, जिनके अध्ययन-मनन से निःश्रेयस की सिद्धि में सहायता मिलती है। इसलिये ऐसे सम्प्रत्ययों को निःश्रेयस का साधन या विधायक पक्ष कहा जा सकता है। जिनमें प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, अवयव, तर्क, निर्णय और वाद- ये दस सम्प्रत्यय सम्मिलित हैं।

इनके अलावा न्यायदर्शनकार ने जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, जाति और निग्रह स्थान- इन छः सम्प्रत्ययों को निःश्रेयस का साधन माना है और यथा प्रसंग अपने ग्रन्थ में सूत्र रूप में इनकी व्याख्या भी की है। हम इन्हें निःश्रेयस का निषेधात्मक पहलू कह सकते हैं। क्योंकि इनके अध्ययन से निःश्रेयस मार्गी निहित स्वार्थी तत्वों के दूषित प्रयासों को यथा तथ्य समझ

सकता है और स्व लक्ष्य की संसिद्धि हेतु निर्दिष्ट पथ पर दृढ़तापूर्वक आरूढ़ रह सकता है जो कि इस मार्ग के पथिक के लिये नितान्त आवश्यक है।

अस्तु, यदि हम उपर्युक्त वर्गीकरण के आधार पर छल, नामक सम्प्रत्यय का अवलोकन करें, जो प्रस्तुत निबन्ध का विचारणीय विषय भी है, तो वह निःश्रेयस के निषेधात्मक पक्ष के अन्तर्गत आता है। और षोडश पदार्थ गणनाक्रम में शास्त्राकार ने उसे चौदहवें स्थान पर रखा है। इससे छल के प्रति शास्त्रकार के दृष्टिकोण को समझने में सहायता मिलती है। इसे और अधिक स्पष्टतापूर्वक समझने के लिये यह प्रश्न उठाया जा सकता है कि छल जैसे नकारात्मक सम्प्रत्यय को तत्वतः जानना क्यों निःश्रेयस मार्गी के लिये आवश्यक है जिस कारण शास्त्रकार को उसे ग्रन्थ में स्थान देना पड़ा। इस प्रसंग में शास्त्रकार के दृष्टिकोण को स्पष्ट करने के लिये यह हेतु दिया जा सकता है कि जिज्ञासु को मोक्ष मार्ग से विमुख करने वाले अनेक दार्शनिक मत पथ हो सकते हैं। उनके आचार्य जिज्ञासु को स्व पथ की ओर आकर्षित करने के लिये छलादि दूषित साधनों का प्रयोग कर सकते हैं। ऐसी सम्भावना के होने पर जिज्ञासु का छलादि सम्प्रत्यय की भेद सहित तात्विक जानकारी होना मोक्षमार्गी के लिये आवश्यक है। ताकि कोई विगतवादी उसे छल द्वारा अभीष्ट पथ से विमुख न कर सके।

इसी प्रसंग में एक अन्य विचारणीय प्रश्न यह भी उपस्थित होता है कि क्या न्याय दर्शनकार की दृष्टि में छल को तत्वतः जानना मात्र आवश्यक है। ताकि विमतवादी के छल-तर्क से बचा जा सके। अथवा स्वपक्ष के स्थापन एवं प्रचार के लिये उसका प्रयोग भी किया जा सकता है। छल के प्रयोग के सन्दर्भ में जहाँ तक न्याय शास्त्रकार के दृष्टिकोण का प्रश्न है उन्होंने इस सम्बन्ध में कोई सीधा दिशा निर्देश तो नहीं दिया। परन्तु न्याय दर्शन के चौथे अध्याय की दूसरी आह्निका में सूत्र सं० ५० व ५१ में जल्प व वितण्डा के प्रयोग की दो कारणों से शास्त्रकार ने अनुमति अवश दी है (१) तत्वाध्यवसाय संरक्षणार्थ अर्थात् जैसे बोये हुये बीज के अंकुरित होने पर कटीली झाड़ियों की बाड़ द्वारा उसकी पशु आदि से रक्षा की जाती है (२) अन्याय, अभिमान ग्रस्त प्रतिपक्षी द्वारा तिरस्कृत तत्वज्ञानी व्यक्ति द्वारा प्रतिपक्षी को तत्वज्ञान का यथार्थ मार्ग दिखाने हेतु भी जल्प, वितण्डा का प्रयोग कर सकते हैं- न्यायशास्त्र की दृष्टि से ।

छल के प्रयोग के सन्दर्भ में भी शास्त्रकार का यही दृष्टिकोण प्रतीत होता है इसके दो कारण हैं (१) जल्प और वितण्डा- ये दोनों कथायें छल, जाति एवं निग्रह स्थान जैसे दूषित साधनों के प्रयोग पर ही निर्भर हैं। जल्प एवं वितण्डा के सम्बन्ध में जैसा कि न्याय दर्शनकार

का कथन है- **"यथोक्तोपपन्न श्छजाति निग्रह स्थान साधनो वालम्भो जल्पः"**। न्याय- १-२-२ एवं **स प्रतिपक्ष स्थापनाहीनो वितण्डा**- न्याय १-२-३ । अतः शास्त्रकार के लिये छल के प्रयोग का अलग से विधान करना आवश्यक नहीं था। इसके अलावा न्याय दर्शन के जिस प्रकरण में जल्प एवं वितण्डा के प्रयोग की गौतम ऋषि ने सीमित अनुमति दी है। उससे आगे हेत्वाभास, छल, जाति एवं निग्रह स्थान नामक सम्प्रत्यय आते हैं। जाति एवं निग्रहस्थान के ऊपर पूरा पन्चम अध्याय केन्द्रित है। शास्त्रकार ने हेत्वाभास के सभी रूपों की न्याय दर्शन के पाँचवे अध्याय के अंतिम सूत्र में निग्रह स्थान में गणना की है। इसलिये भी उसके लिये अलग से प्रयोग करने के विधान की आवश्यकता शास्त्रकार ने नहीं समझी है। अतः निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि छल का प्रयोग भी न्याय शास्त्रकार को जल्प एवं वितण्डा की भाँति ही सौद्देश्य एवं सीमित रूप में धर्मतत्व रक्षणार्थ ही मान्य है।

छल के प्रसंग में ही यहाँ यह उल्लेखनीय तथ्य है कि गौतम मुनि प्रणीत न्यायशास्त्र विश्व का ऐसा पहला दार्शनिक ग्रन्थ है जिसके अन्तर्गत निःश्रेयस के सन्दर्भ में छल सम्प्रत्यय के तात्विक ज्ञान एवं प्रयोग का प्रतिपादन किया गया है। इस कारण भी उसे अन्य दार्शनिक सम्प्रदायों के आचार्यों की कटु आलोचना का पात्र बनना पड़ा है। परन्तु यदि न्यायदर्शन की रचना कालीन परिस्थितियों, जिनका यत्रतत्र संकेत भारतीय दार्शनिक साहित्य में पाया जाता है, की ओर तनिक भी ध्यान दिया जाये तो विरोधियों की छल सम्बन्धी आलोचनायें अधिक अर्थपूर्ण प्रतीत नहीं होंगी। भारतीय सन्दर्भ में तो, विशेषकर ऐसे वातावरण में जहाँ स्वमत पथ की स्थापना का प्रमुख आधार ही विद्वानों के मध्य होने वाला "शास्त्रार्थ" बन गया था, छल को शास्त्रार्थ का कवच बनाना न केवल सम्भव ही था अपितु उससे भी आसान था तत्वज्ञान के सरल जिज्ञासु को छल तर्क के प्रयोग से स्व-पथ की ओर आकर्षित करना ।

जहाँ तक छल के दार्शनिक स्वरूप विवेचना का प्रश्न है इस सन्दर्भ में न्यायदर्शन ही हमारा ठीक-ठीक मार्गदर्शन कर सकता है। क्योंकि परवर्ती न्याय चिंतन परम्परा, जिसे आधुनिक शब्दावली में "नव्य न्याय" के नाम से जाना जाता है, के अन्तर्गत प्रमाण का विशद-विवेचन हुआ है। इसी कारण नव्य न्याय में हेतु, व्याप्ति तथा हेत्वाभास पर तो पर्याप्त सामग्री मिलती है परन्तु छलादि नकारात्मक एवं गैर प्रमाण मीमांसीय सम्प्रत्ययों के बारे में यह मौन है। यही कारण है कि आज भी छल के यथार्थ स्वरूप एवं भेदों को जानने के लिये न्याय-चिंतन परम्परा में गौतम मुनि प्रणीत न्याय दर्शन के अलावा अन्य सभी प्रामाणिक स्रोत अभी तक अप्राप्य ही हैं। इसलिये, इस सन्दर्भ में, न्याय दर्शन पर निर्भर रहना एक प्रकार की विवशता भी है और प्रामाणिकता भी ।

**न्याय दर्शन में छल का अर्थ :-**

सामान्य दैनिक जीवन में कपट युक्त व्यवहार को छल समझा जाता है, किन्तु न्याय दर्शनकार ने ऐसे कपटपूर्ण व्यवहार की एक निश्चित परिभाषा दी है जो छल के वास्तविक स्वरूप को समझने में विशेष रूप से सहायक है। दर्शनकार के शब्दों में- **"वचनविधातोऽर्थोविकल्पों पपत्या छलम्"**- न्याय १-२-१० अर्थात् वक्ता के अभिप्राय से विरुद्ध अर्थ की कल्पना करके, उसके कथन का खण्डन छल कहा जाता है। उदाहरणतः वक्ता ने वर्ण शब्द का उच्चारण 'वृ' वरणे धातु के अर्थ में प्रयुक्त करते हुए वैदिक वर्ण व्यवस्था की श्रेष्ठता का प्रतिपादन करते हुए समाजवाद से उसकी तुलना करनी चाही; परन्तु प्रतिवादी उसके मूल अर्थ को ग्रहण न करके वर्ण शब्द को **"रंग"** के अर्थ में लेते हुए यदि यह कहे कि आपके अनुसार वर्ण का अर्थ रंग है और रंगभेद पर आधारित कोई भी समाज व्यवस्था समाजवाद से तुलनीय कैसे हो सकती है। अतः आपका कथन अमान्य है। तब ऐसी स्थिति में प्रतिवादी छल का प्रयोग कर रहा होता है।

**छल के भेद-**

गौतम मुनि के मतानुसार छल के तीन भेद या विभाग हैं- यथा-

**'तत् त्रिविधं वाक्छलं सामान्यच्छलमुपचारच्छलं च'** ।। १-२-११

अर्थात्

१- वाक्छल

२- सामान्य छल

३- उपचार छल

**१. वाक्छल-**

न्याय दर्शनकार गौतम मुनि के शब्दों में-

**'अविशेषाअभिहितेअर्थे वस्तुरभिप्रायादर्थान्तरकल्पना वाक्छलम्'**।। १-२-१२

अर्थात् सामान्य रूप से कहे गये कथन में वक्ता के अभिप्राय से भिन्न अर्थ की कल्पना करना वाक्छल है, जैसे-नवयः कम्बलः अस्य। इस कथन से वक्ता का सीधा अभिप्राय है कि इसका कम्बल नया है। किन्तु छलवादी ऐसे प्रकरण में "नव" शब्द का संख्या वाचक अर्थ "नौ" करके प्रतिप्रश्न करता है कि आप कैसे कह रहे हैं कि इसके पास नौ कम्बल हैं। इसके पास तो केवल एक ही कम्बल है। अतः आप का कथन मिथ्या है। इस उदाहरण में वाणी द्वारा

उच्चारित पद 'नव' शब्द के आधार पर छल होने से इसका नाम वाक्छल है।

**निराकरण-**

इसका निराकरण करने हेतु प्रथम वक्ता द्वारा छलवादी को इस प्रकार का उत्तर दिया जाना चाहिए कि आप के अनुसार 'मैंने कहा कि इस बालक के पास नौ कम्बल हैं'- यह आपने कैसे अथवा किस हेतु से जाना? मैंने कहा था कि इसका कम्बल 'नव' अथवा नया है जो सामने दीख रहा है। आप कोई प्रमाण दीजिए जिससे आपका कथन सत्य सिद्ध होवे अन्यथा आप का उक्त कथन नितान्त मिथ्या है।

२- **सामान्य छल** :- न्याय दर्शनकार के शब्दों में-

**'सम्भवतोअर्थस्यातिसामन्योगा द्सम्भूतार्थकल्पना सामान्यच्छलम्।** १-२-१३

अर्थात्, यह छल वहाँ होता है, जहाँ सम्भव हो सकने वाले अर्थ की अत्यन्त सामान्य के साथ असम्यक अर्थ की कल्पना कर ली जाती है तथा उसके आधार पर दूसरों के कथन में दोष निकाला जाता है। यह सामान्य छल कहलाता है। जैसे किसी वक्ता ने किसी विशेष अर्थ में कोई सम्भावना व्यक्त कर दी किन्तु उस सम्भावना को अत्यन्त सामान्य आधार में ले जाकर जोड़ देना और एक असम्भव अर्थ की परिकल्पना कर लेना तथा उस कल्पना के आधार पर वक्ता के कथन को मिथ्या सिद्ध करना। उदाहरणतः-

एक वक्ता ने अपनी प्रसन्नता को व्यक्त करने के लिए कहा, **"अहो खल्वसौ ब्राह्मणोंः विद्याचरण सम्पन्नः"** । इस वक्तव्य के अनुसार यह ब्राह्मण विद्या और आचरण दोनों से सम्पन्न है । इस कथन पर अन्य व्यक्ति ने प्रसन्नता व्यक्त करते हुए कहा- **"सम्भवति ब्राह्मणें विद्याचरणे सम्त्रः"**। अर्थात्- ब्राह्मण में विद्या और आचरण की सम्पत्ति का होना सम्भव है। किन्तु यदि इस कथन की सम्भावना को छलवादी अति-सामान्य के साथ अर्थात जन्मगत ब्राह्मणों के साथ जोड़ देता है और एक असम्भव अर्थ की कल्पना करते हुए कहता है कि यदि ब्राह्मण में विद्या और सदाचार की सम्पत्ति संभव है तो 'व्रात्य' में भी उसी तरह ज्ञान और सदाचार होना चाहिए, यह उल्लेखनीय है कि व्रात्य उस ब्राह्मण को कहा जाता है जो अपने वर्णधर्म का आचारण न करने के कारण पतित हो गया हो। जो अर्थ उत्तम गुण कर्म युक्त ब्राह्मण में संभव है उस अर्थ की सभी जन्मगत ब्राह्मणों में कल्पना करके वक्ता के कथन में दोष लगाना सामान्य छल है।

निराकरण-

इस छल का निराकरण करने के लिए वक्ता छलवादी से कह सकता है कि मैंने ब्राह्मण मात्र को विद्यायुक्त सदाचारी नहीं बताया अपितु केवल जहाँ विद्या और सदाचरण है उसी व्यक्ति विशेष की प्रशंसा करने के लिए यह कथन व्यक्त किया है। इसलिए ऐसे विशेष प्रकरण से सामान्य अर्थ की कल्पना करना मेरे विचार से पूर्णतः विरुद्ध है। इसलिए सर्वथा अनुचित भी है। उदाहरणत, किसी ने कहा कि **"सम्भवन्ति क्षेत्रे सानया"**अर्थात् इस क्षेत्र में धान उत्पन्न होने की अच्छी संभावना है। परन्तु इसका आशय यह तो नहीं है कि बीज भी न बोवे और फसल भी हो जाये। अतः ब्राह्मण कुल में उत्पन्न होने मात्र से विद्या सदाचार की उन्नति संभव नहीं है। इस प्रसंग में केवल उसके अनुकूल वातावरण की संभावना को व्यक्त किया गया है।

३- **उपचार छलः**- शास्त्रकार गौतम मुनिवर के अनुसार-

**"धर्मविकल्पनर्देशेअर्थ सद्भावप्रतिषेध उपचारच्छलम्।"** १-२-१४

अर्थात् न्यायदर्शनकार, गौतम मुनि के अनुसार "धर्म के विकल्प से शब्द का निर्देश होने पर उसके अर्थ के सद्भाव का प्रतिषेध करना 'उपचार छल' है। शब्द का अर्थ है अपने वस्तुभूत अर्थ का बोध कराना। शब्द से अर्थ का बोध कहीं अभिधा-शक्ति से कहीं लक्षणा-शक्ति से और कहीं वयन्जना-शक्ति के अनुसार होता है। शब्द के अर्थ-बोध रूप धर्म की यह पद्धति त्रिविध प्रकार की है। यह धर्म विकल्प है। अभिधा-शक्ति से अर्थ बोध कराने पर, लक्षणाशक्ति के आधार से उस अर्थ के सद्भाव का प्रतिषेध करना तथा लक्षणा-शक्ति से अर्थबोध कराने पर अभिधा-शक्ति से प्रतिषेध करना। अर्थात् जिस पद्धति से वाक्य प्रयोग हुआ है उससे भिन्न पद्धति का आश्रय लेकर वक्ता द्वारा कहे गये कथन का प्रतिषेध करना 'उपचार छल' है।

उदाहरण स्वरूप, किसी ने किसी से कहा "मन्चान् क्रोशन्ति" मचान चिल्ला रहे हैं। यहाँ वाक्य का लक्षणा-परक अर्थ है परन्तु छलवादी इसका लक्षण-परक अर्थ न लेकर अभिधा परक अर्थ लेकर कह देगा कि मचान कहाँ चिल्ला रहे हैं? आप का कथन मिथ्या है।

**'उपचार'** का तात्पर्य है किसी शब्द के अर्थ को उसके समीप सम्बन्धी आदि पर आरोपित करना। प्रस्तुत प्रसंग में पुरुष पद के अर्थ को मचान से आरोपित कर दिया गया है। जो जैसा नहीं है किन्हीं निमित्तों के आधार पर उसको वैसा बना देना 'उपचार' है।

**निराकरण-**

वक्ता छलवादी से कह सकता है कि लोक में अभिधा के अलावा लक्षणा और व्यन्जना मूलक कथन भी प्रचलित हैं, और वे मान्य हैं। इसलिए तर्क संगत यही है कि वक्ता ने जिस पद्धति से कहा है उसी पद्धति के अनुसार उसका अर्थ स्वीकार करना या प्रतिषेध करना। प्रस्तुत प्रसंग में वक्ता ने लक्षणा-पद्धति का प्रयोग किया है। उसका उसी लक्षणा परक अर्थ में ग्रहण करना उचित है। अभिधा परक अर्थ यहाँ सर्वथा अनुचित है इसलिये त्याज्य है।

न्याय दर्शनकार ने आगे इसी प्रसंग में छल के विभिन्न भेदों का भी परीक्षण किया है, जो अलग से विचार का रोचक विषय बन सकता है। इस ओर अध्येयता का ध्यान आकर्षित होना स्वाभाविक भी है परन्तु इस निबन्ध के विस्तारमय के कारण छल प्रभेद एवं उनका परीक्षण इस विषय पर विचार नहीं किया जा सका है।

अस्तु, न्याय दर्शन मूलतः मोक्षशास्त्र है अतः छल के उक्त भेद निःश्रेयस को दृष्टिगत रखते हुये किये गये प्रतीत होते हैं। किन्तु क्या लौकिक अभ्युदय की संसिद्धि के लक्ष्य को सामने रखते हुये छल नामक सम्प्रत्यय के अन्य भेद एवं उपभेद सम्भव है, यह देखना रुचिकर है। परन्तु दर्शन के अध्ययेता के नाते यह देखना भी हमारा कर्तव्य है कि वर्तमान एकीकृत होते जा रहे विश्व में, सूचनाक्रान्ति के इस दौर में, जबकि विश्व एटमिक सर्वनाश के ढेर पर खड़ा हो, जरा सी भ्रांति मात्र ही, एक बहुत बड़े विनाश का कारण बन सकती है, वहाँ सैद्धान्तिक रूप में छल की स्वीकृति से क्या यह विश्व सुरक्षित रह पायेगा? पुनश्च, आज जबकि बदलती जा रही विश्व परिस्थितियों में सत्य, अहिंसा और सहिष्णुता जैसे उच्च मूल्य मानवीय आचरण के अपरिहार्य मानक बनते जा रहे हैं, ऐसे में, छल को तत्व रक्षणार्थ स्वीकार करना हमारे लिये कहाँ तक उचित होगा? यह एक महत्वपूर्ण प्रश्न है, जिस पर न्यायदर्शन के अध्येयताओं को चिंतन-मनन करने की आवश्यकता है।

**डॉ0 सोहनपाल सिंह 'आर्य'**
**प्रवक्ता, दर्शन विभाग,**
**गु0 काँ0 वि0 वि0, हरिद्वार ।**

प्रस्तुत निबन्ध- दर्शन विभाग गु०कां० वि०वि० हरिद्वार के तत्वाधान में आयोजित एवं आई०सी०पी०आर० नई दिल्ली द्वारा प्रायोजित तीन दिवसीय राष्ट्रीय दार्शनिक संगोष्ठी (२१-३० मई ६६) में प्रस्तुत किया गया।

# ऋग्वेद में गत्यर्थक 'इष' धातु के प्रयोग

वैदिक कोष निघण्टु में 'इषति' गत्यर्थक धातुओं में पठित है।[1] इससे ज्ञात होता है कि निघण्टुकार 'इष' धातु को भ्वादिगणी मानकर गत्यर्थ में गृहीत करते हैं। वैयाकरणों में काशकृत्स्न ने 'इष' धातु भ्वादिगण में पठित की है। वहाँ वे इसे उञ्छार्थक मानते हैं। टीकाकार चन्नवीर ने उञ्छ का अर्थ इच्छा और परिचालन किया है।[2] इसके अतिरिक्त काशकृत्स्न, क्षीरस्वामी, मैत्रेयरक्षित, सायण, भट्टोजि सबने गत्यर्थक 'इष गतौ' धातु दिवादिगण में (इष्यति), 'इष आभीक्ष्ण्ये' क्र्यादिगण में (इष्णाति), 'इषु इच्छायाम्' तुदादिगण में (इच्छति) पठित की है। आख्यातचन्द्रिका में 'इष्यति' गत्यर्थक[3] तथा पलायनार्थक[4] धातुओं में पठित है।

यद्यपि निघण्टु में गत्यर्थक धातुओं में 'इषति' (भ्वादिगणी इष धातु) परस्मैपदी पठित है, तथापि ऋग्वेद में इसके प्रयोग बहुत कम हैं। गति अर्थ में अधिकतर 'इष्यति' (दिवादिगणी इष धातु) प्रयुक्त हुई है। इष्णाति (क्र्यादिगणी इष आभीक्ष्ण्ये धातु) और इच्छति (तुदादिगणी इषु इच्छायाम् धातु) के प्रयोग भी ऋग्वेद में उपलब्ध होते हैं। यहाँ हमारा प्रयोजन केवल गत्यर्थक 'इष' धातु से है, अतः हम 'इषति' और 'इष्यति' पर ही मन्त्रोद्धरणपूर्वक विचार करेगें। भ्वादिगणी 'इष' धातु यद्यपि निघण्टु में परस्मैपदी ही पठित है, तथापि वेद में उभयपदी मिलती है।

## इषति, इषते

भ्वादिगणी गत्यर्थक निरुपसर्ग 'इष' धातु ऋग्वेद में केवल छह स्थलों पर प्रयुक्त मिलती है। नीचे उन स्थलों को उद्धृत करते हुए धात्वर्थ की परीक्षा हम कर रहे हैं ।

**तुभ्यं शुक्रासः शुचयस्तुरण्यवो मदेषूग्रा**
**इषणन्त भुर्वण्यपामिषन्त भुर्वणि** ।। ऋ० १,१३४,५

देवता वायुः । 'हे वायु, तेजस्वी, पवित्र, शीघ्रगामी, उग्र, मरुद्गण जलों को बरसाने के लिए तुझे प्राप्त होते हैं'। 'इषन्त' रूप गत्यर्थक आत्मनेपदी 'इष' धातु का लङ् लकार प्रथमपुरुष बहुवचन का है। आट् आगम का अभाव छान्दस है। 'एषन्त' के स्थान पर 'इषन्त' है। वेंकट ने 'इषन्त' का अर्थ किया है 'व्याप्रियन्ते'[5]। सायण 'इषन्त' रूप 'इषु इच्छायाम्' का

मानते हैं[६]। स्वामी दयानन्द ने यहाँ 'इष' धातु प्राप्त्यर्थक मानी है।[७]

**यज्ञानां रथ्ये वयं तिग्मजम्भाय वीळवे ।**
**स्तोमैरिषेमाग्नये** ।। ऋ० ८,४४,७

देवता अग्निः । 'अग्नि के प्रति स्तोमों के द्वारा हम पहुँचते हैं' । एवं परस्मैपदी 'इष' धातु यहाँ गत्यर्थक है। परन्तु वेंकट एवं सायण यहाँ भी 'इषेम' को 'इषु इच्छायाम्' का रूप मानते हैं।[८]

**यज्ञासाहं दुव इषेऽग्निम्** । ऋ०१०,२०,७

देवता अग्निः । 'यज्ञासाह् अग्नि के प्रति मैं परिचर्या पहुँचाता हूँ' । यहाँ 'इषे' रूप गत्यर्थक आत्मनेपदी 'इष' धातु का उत्तमपुरुष एकवचन का है। 'इषे' का अर्थ है प्रेरयामि। एवं यहाँ 'इष' धातु गत्यर्थक गृहीत हो सकती है। परन्तु वेंकट एवं सायण यहाँ भी 'इषे' को इच्छार्थक 'इषु' धातु का रूप मानते हैं।[९]

**तुविग्राभं तुविकूर्मिं रभोदां गातुमिषे**
**नक्षते तुम्रमच्छ** ।। ऋ० ६,२२,५

देवता इन्द्रः । 'बहुतों को सहारा देने वाले, बहुत कर्म करने वाले, गति देने वाले, इन्द्र से मैं मार्ग को प्राप्त करता हूँ' । यहाँ वेंकट एवं सायण दोनों इस धातु को गत्यर्थक गृहीत करते हैं।

'इषे' रूप ऋग्वेद में दो अन्य स्थलों पर भी प्राप्त होता है।[११] परन्तु वेंकट एवं सायण ने वहाँ 'इष' धातु इच्छार्थक गृहीत की है। परन्तु वहाँ भी गत्यर्थक गृहीत की जा सकती है।

### इष्यति

गत्यर्थक दिवादिगणी 'इष' धातु ऋग्वेद में छह स्थलों पर प्रयुक्त हुई है। इसके इष्यति, इष्यसि, इष्यामि और इष्यत रूप मिलते हैं। ये प्रेरणा एवं गमन अर्थों में आती हैं । प्रयोग स्थल निम्नलिखित हैं ।

**द्रविणोदाः पिपीषति जुहोत प्र च तिष्ठत।**
**नेष्ट्रादृतुभिरिष्यत** ।। ऋ० १,१५,९

देवता द्रविणोदाः । 'हे ऋत्विजो, द्रविणोदा देव ऋतुओं के साथ नेष्टा के पास से सोमरस पीना चाह रहा है, अतः तुम होमस्थल में जाओ (इष्यत), आहुति दो और प्रस्थान

करो'। यह सायणकृत अर्थ है। एवं सायण ने यहाँ 'इष' धातु गमनार्थक मानी है।[१२] स्कन्द भी गत्यर्थक ही गृहीत करते हैं।[१३] वेंकट ने 'इष्यत' का अर्थ किया है 'यज्ञ करने की इच्छा करो'[१४]। स्वामी दयानन्द यहाँ 'इष' धातु को विज्ञानार्थक लेते हैं।[१५]

**नासत्या गच्छतं हूयते हविर्मध्वः पिवतं मधुपेभिरासभिः ।**
**युवोर्हि पूर्वं सवितोषसो रथमृताय चित्रं घृतवन्तमिष्यति ।।** ऋ० १,३४,१०

देवता अश्विनौ । 'हे अश्विदेवो, तुम्हारे चित्र-विचित्र घृतयुक्त रथ को उषा से पूर्व सविता यज्ञ के लिए प्रेरित कर रहा है (इष्यति)' । यह सायणीय अर्थ है। एवं सायण ने यहाँ इष धातु प्रेरणार्थक गृहीत की है।[१६] वेंकट वैकल्पिक अर्थ देते हुए धातु को इच्छार्थक तथा प्रेरणार्थक लेते हैं[१७]। स्कन्द 'इषु इच्छायाम्' से व्यत्यय द्वारा श्यन् करते हैं और 'इष्यति' का अर्थ करते हैं 'चाहता है' अथवा 'चाहा'[१८]। स्वामी दयानन्द धातु को गमनार्थक ग्रहण करते हैं।[१९]

**द्रप्समपश्यं विषुणे चरन्तमुपह्वरे नद्यो अंशुमत्याः ।**
**नभो न कृष्णमवतस्थिवांसमिष्यामि वो वृषणो युध्यताजौ ।।** ऋ० ८,९६,१४

देवता इन्द्रः । इन्द्र मरुतों को कह रहा है। 'हे मरुतो, मैंने द्रुतगामी कृष्णासुर को विषुमती नदी के उपह्वर में विषम स्थान में विचरता हुआ देखा है। मैं तुम्हें प्रेरित कर रहा हूँ (इष्यामि) संग्राम में जाओ और युद्ध करो"। एवं यहाँ 'इष' धातु प्रेरणार्थक ही प्रतीत होती है। परन्तु वेंकट[२०] एवं सायण[२१] दोनों ने बलात् इच्छार्थक गृहीत की है।

**प्र धारा अस्य शुष्मिणो वृषा पवित्रे अक्षरन् ।**
**पुनानो वाचमिष्यति ।।** ऋ० ९,३०,१

देवता सोमः । 'इस बलवान् सोम की धाराएँ दशापवित्र में अनायास क्षरित हो रही हैं। पवित्र करने वाला यह सोम वाणी को प्रेरित कर रहा है (इष्यति)' । वेंकट[२२] एव सायण[२३] दोनों ने यहाँ धातु का अर्थ प्रेरणा ही गृहीत किया है।

**हिन्वानो वाचमिष्यसि पवमान विधर्मणि ।**
**अक्रान् देवो न सूर्यः ।।** ऋ० ९,६४,९

देवता सोमः । 'हे पवमान सोम, विधारक दशापवित्र में डाला जाता हुआ तू वाणी को प्रेरित करता है (इष्यसि)' । वेंकट[२४] एवं सायण[२५] धात्वर्थ प्रेरणा ही गृहीत करते हैं।

त्वं सोम विपश्चित पुनानो वाचमिष्यसि ।
इन्दो सहस्रभर्णसम् ।। ऋ० ६,६४,२५

देवता सोमः । 'हे सोम, पवित्र करता हुआ तू प्रज्ञायुक्त वाणी को प्रेरित कर रहा है (इष्यसि)' । वेंकट[२६] एवं सायण[२७] यहाँ भी धात्वर्थ प्रेरणा ही गृहीत करते हैं।

## निष्कर्ष

यहाँ हमने भ्वादिगणी तथा दिवादिगणी दोनों 'इष' धातुओं के ऋग्वेद के प्रयोगस्थलों की परीक्षा की है। उससे हम इस परिणाम पर पहुँचते हैं कि दोनों ही धातुएँ प्रेरणा, व्याप्ति एवं गति अर्थों में प्रयुक्त हुई हैं। जिन भाष्यकारों ने इन्हें 'इषु इच्छायाम्' का छान्दस रूप माना है, उनका वह प्रयास चिन्त्य प्रतीत होता है, यतः इन स्थलों में प्रेरणा, व्याप्ति या गमन अर्थ चरितार्थ हो जाते हैं।

गत्यर्थक 'इष' धातु से सम्पन्न इष (अन्न), इषु (बाण), इषुधि (तरकस), इषुका (बाण), इषीका (शरकण्डिका), इष्टका (ईंट) आदि शब्द वेदों में प्रयुक्त हुए हैं।

- डॉ० सत्यदेव निगमालंकार
वेद विभाग, गुरुकुल कांगड़ी वि०वि०
हरिद्वार

:- सन्दर्भ संकेत -:

१- निघ० २, १४
२- इष ईष उञ्छे/भ्वादि २६१, इषति, इच्छायां परिचालने परिचालयति ।
३- चरति ध्रञ्जति शवत्यण्ठते ग्लुञ्चतीष्यति ।गतौ, ।।क्ष० ८,
४- इष्यति नश्यति पलायतेऽन्तर्धन्त इत्यपि ।पलायने ।।क्ष०२३,
५- उग्राः मरुतः अपाम् वृष्टिलक्षणानां भरणे व्याप्रियन्ते ।
६- किंच अपां भुर्वणि मेघे इषन्त उदकमिच्छन्ति उत्पादयितुम् ।यद्वा यजमानाः त्वामुद्दिश्य आजुह्वना अपां वर्षणं इषन्त इच्छन्ति ।
७- इषन्त प्राप्नुवन्तु ।

८- स्तोमैः अन्नं कर्तुमिच्छेम अग्नये ।।वेंक०,

अग्नये स्तोमैः स्तोत्रैः वयम् आङ्गिरसाः इषेम स्तुतिं कर्तुमिच्छेम ।।सा०

९- महत्त्या यज्ञस्य अभिभवितृधनम् इच्छामि ।।वेंक०

तमग्निमभिलक्ष्य दुवः परिचरणम् इषे इच्छामि ।।सा०

१०- वेपनशीला उच्यमाना स्तुतिः यस्य स्तोतृभिः क्षिप्रम् अभिगच्छतीति ।।वेंक०

स यजमानः गातुं सुखम् इषे गच्छति -सा०

११- स्वऽर्ण चित्रतममिष आ गोः ।।४,२३,६

महःसु वो अरमिषे स्तवामहे ।।८,४६,१७

१२- इष्यत होमस्थाने गच्छत ।।

१३- ऋतुभिः ऋतुभिः सह इष्यत । इषु गतौ । गच्छत। मा विलम्बध्वमित्यर्थः ।।

१४- ऋतुभिः सह यष्टुमिच्छत ।।

१५- ऋतुभिः वसन्तादिभिर्योगे इष्यत विजानीत ।।

१६- इष्यति हि प्रेरयति खलु ।।

१७- सविता दिवस्करणाय इच्छति प्रेरयति वेति ।।

१८- इष्यति इच्छतेरयं व्यत्ययेन श्यन् । इच्छति । यस्मात् यजमानः युष्मदीयम् औषसं च रथं पूर्वमिच्छति तस्मादागच्छतमित्यर्थः । अथवा- इष्यतीत्यपि भूतकाले लट् व्यत्यत्येन द्रष्टव्यः । इष्यति इष्टवान् प्रार्थितवान् ।।

१९- गच्छति ।।

२०- दृष्टे च सत्यस्मिन् युद्धार्थं युष्मान् इच्छामि ।।

२१- हे वृषणः कामानामुदकानां वा सेक्तारो मरुतः वः युष्मान् युद्धार्थम् इष्यामि अहमिच्छामि ।।

२२- पूयमानः वाचं प्रेरयति ।।

२३- तदानीं पुनानः पूयमानः सोमः वाचं स्तुतिं स्वीयं ध्वनिं वा इष्यति प्रेरयति ।।

२४- प्रेर्यमाणः वाचम् प्रेरयसि ।।

२५- हे पवमान सोम हिन्वानः प्रेर्यमाणस्त्वं वाचं शब्दम् इष्यसि प्रेरयसि ।।

२६- वाचम् प्रेरयसि ।।

२७- वाचम् इष्यसि प्रेरयसि ।।

# बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' की राष्ट्रीय चेतना

बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' का जन्म मध्यप्रदेश में सुजालपुर तहसील के भयाना गाँव में ८ दिसम्बर १८९१ को हुआ था और २९ अप्रैल १९६० को उनका निधन हुआ । इन्होंने भारतीय स्वतंत्रता संग्राम में हिस्सा लिया । आजादी की लड़ाई में नौ बार जेल गए तथा सांसद भी रहे । इनका जन्म पूर्णिमा के दिन होने पर भी जीवन भर कष्टों से संघर्ष करते रहे- बचपन में गरीबी से, जवानी में देश की गुलामी से तथा जीवन के अन्तिम समय में बीमारी से । परन्तु ये बड़े ही साहसी और जीवट के व्यक्ति थे । ये सदा हँसमुख और आशावादी रहे । त्याग और बलिदान इन्हें पिता से मिला तो भक्ति और प्रेम माँ से । ये स्पष्ट वक्ता थे । साहित्यिक रुचि इनमें सरस्वती पत्रिका से और देशभक्ति उस समय के साप्ताहिक पत्रों से पैदा हुई । दिनकर जी ने लिखा है कि वे अज्ञातशत्रु थे तथा वासुदेव शरण अग्रवाल के अनुसार- 'मित्रों के लिए वे गंगाजल थे' । उनमें देशभक्ति की भावना 'प्रताप' के संपादक गणेशशंकर विद्यार्थी ने जागृत की। वे आजीवन विद्यार्थी जी के भक्त रहे और उन पर **'प्राणार्पण'** लिखा ।

नवीन जी की रचनाएं पत्र-पत्रिकाओं, साप्ताहिकों, मासिकों में यत्र तत्र इधर-उधर छपती रहीं। पुस्तकाकार रूप में उनका पहला काव्य संकलन १९३९ में 'कुंकुभ' नाम से छपा। इसके १२ वर्षों बाद **'रश्मिरेखा'** और **'अपलक'** संग्रह तथा १९५२ में **'क्वासि'** एवं मृत्यु से पूर्व स्फुटकविता **'विनोवा स्तवन'** और एक प्रबंधकाव्य **'उर्मिला'** तथा बाद में **'प्राणार्पण'** एवं **'हम विषपायी जनम के'** कुल आठ रचनाएं छप पाईं। साहित्यिक जीवन में नवीन जी सिद्धान्तवादी और आदर्शवादी थे। वे समझौता नहीं कर सकते थे। राष्ट्रप्रेम, राष्ट्रभाषा प्रेम, राष्ट्रीय संस्कृति प्रेम का उनके जीवन में सबसे बड़ा मूल्य था। वे अपने युग की राष्ट्रीय कविता से अधिक प्रेरणा पाते रहे। इनकी कविता में भावोत्थान का एक निश्चित क्रम है-सबसे अधिक वीर, फिर करूण और फिर श्रृंगार और इसी क्रम में उनका जीवन क्रम-भी सर्वाधिक समय देशभक्ति के संग्राम में, फिर समाजसेवा एवं समाज की विषमताओं को दूर करने में और सबसे कम गृहस्थ या व्यक्तिगत प्रेम में बीता ।

कवि जिन परिस्थितियों को झेलता है उन्हीं का चित्रण वह अपनी कविता में करता है। राष्ट्रीय चेतना उसे कहते हैं जिसमें राष्ट्रप्रेम के साथ-साथ सम्पूर्ण राष्ट्र की एकता एवं

अखण्डता को स्थिर रखने के लिए प्रोत्साहित किया जाता है, जिसमें मातृभूमि के प्रति अटूट आस्था एवं विश्वास, गौरवपूर्ण संस्कृति के प्रति तीव्रानुराग, राष्ट्रविरोधी शक्तियों एवं शत्रुओं के प्रति तीव्र आक्रोश तथा क्षोभ और राष्ट्र की उन्नति एवं समृद्धि के प्रति जन सामान्य के हृदय में तीव्र ज्वाला उत्पन्न करने की शक्ति एवं सम्पूर्ण मानवता के उत्थान की अभिलाषा निहित हो ।

चेतना का शाब्दिक अर्थ है-होश, ज्ञानात्मक मनोवृत्ति, बोध या विस्तार। राष्ट्रीय चेतना में यह बोध या विस्तार के अर्थ में आता है जिसका अर्थ है- राष्ट्र सम्बन्धी चेतना या बोध अथवा दृष्टि । यह चिन्तन का वह स्वरूप है जिसके केन्द्र में सम्पूर्ण राष्ट्र होता है। राष्ट्रीय चेतना का उद्देश्य-राष्ट्र की स्थिति का निष्पक्ष मूल्यांकन करके उसकी वास्तविकता को बताना होता है।

कविता विचारों की उन्मुक्त अभिव्यक्ति है। राष्ट्रीय चेतना रचना के मूल कारण को प्रभावित करती है जिससे कवि को अपनी कृति समाज के सामने लाने में राष्ट्रीय एवं सामाजिक चेतना का विकास करना होता है। इसके पश्चात वह अपनी चेतना को काव्य के माध्यम से दूसरों तक पहुंचाने की योजना तैयार करता है और तब कोई कविता निर्मित हो पाती है अर्थात् विभिन्न स्रोतों से प्राप्त अनुभवों एवं संवेदनाओं के आधार पर प्राप्त चेतना परिपक्व होकर कवि के कविता का मूल आधार बनती है। साहित्य सृजन-
१. समस्याओं का यथार्थ चित्र पाठक के समक्ष प्रस्तुत करना ।
२. समस्याओं के समाधान की दिशा दिखाना तथा
३. पाठक को कर्म की दिशा निर्देश देना-की दृष्टि से किया जाता है ।

साहित्य व्यक्ति को स्वतंत्रता और रूढ़ियों से समाज को मुक्ति की दिशा दिखाता है। यह मुक्ति नवीन मूल्यों एवं नवनिर्माण की ओर ले जाती है। इसीलिए साहित्य में हर प्रकार के शोषण का विरोध रहता है।

राष्ट्रीयता मानव की तीव्रतम भावनाओं में से एक है। सामूहिक जीवन, सामूहिक विकास तथा सामूहिक आत्मसम्मान की भावना ही राष्ट्रीयता है। अपने राष्ट्र के प्रति व्यक्ति का अनुराग स्वाभाविक है। सामूहिक चेतना जन्य इस भावना की तीव्रता और सघनता को सबने स्वीकारा है। राष्ट्रीयता का स्वरूप सदैव एक सा नहीं रहा है। वीरगाथा कालीन राष्ट्रीय भावना अत्यंत संकुचित थी। इस काल में छोटे-छोटे राज्यों को ही राष्ट्र मानकर उनके प्रति अनुराग प्रदर्शित किया गया है तथा चारणों एवं भाटों द्वारा अपने-अपने आश्रयदाताओं की अभ्यर्थना में लिखा गया है। जहाँ कहीं राष्ट्रीयता कुछ विकसित हुई है वहाँ उसका साम्प्रदायिक अथवा

धार्मिक रूप सामने आया है। मध्यकाल तक राष्ट्रीयता का यही संकीर्ण स्वरूप बना रहा। रीतिकाल में भी सम्पूर्ण भारत का एक इकाई के रूप में राष्ट्रीयता का उन्मेष नहीं हुआ। १८५७ की स्वतंत्रता संग्राम के पश्चात ही राष्ट्रीयता का स्वरूप स्पष्ट हो पाया है जिसमें साम्प्रदायिकता नहीं थी। इस समय राष्ट्रीयता का ऐसा संस्कारित रूप सामने आया जिसमें राष्ट्रीय भावना में सांस्कृतिक मूल्यों एवं नैतिक आदर्शों का समावेश हुआ ।

प्रत्येक कदम पर बंधन, अवरोध, अपमान, अत्याचार और दमन से संवेदनशील व्यक्ति बौखला उठता है। चरमबिन्दु तक पहुँची बौखलाहट ही कवि के स्वरों में फूट पड़ती है और वह शताब्दियों से सुषुप्त भारतवासियों को मोहनिद्रा से जगाने का प्रयत्न करता है। विदेशी शासकों के अन्याय, अत्याचार, दमन और आतंक से इस युग का कवि न तो स्वयं हताश हुआ और न देशवासियों को हतोत्साहित होने दिया है। काले कानून और हत्याकांड भी भारतीय कवियों को लक्ष्य भ्रष्ट नहीं कर सके और इन्होंने इस स्थिति से जनता को विचलित न होने दिया। यद्यपि कवियों की लेखनी पर नियंत्रण था फिर भी उन्होंने जागृत के गीत गाकर देशवासियों को कर्त्तव्य पालन के लिए प्रेरित किया। नवीन जी ने हम विषपायी जनम के में लिखा है-

**जब जग विचलित होता दीखे, जब सब छोड़े संग अहो,**<br>
**जब दुनियादारों की होवे धीमी हृदय उमंग अहो,**<br>
**जबकि पड़े जय जय की ध्वनि का कुछ कुछ फीका रंग अहो,**<br>
**तब तुम अरे युवक, मत डोलो, पथ पर डटे अभंग रहो ।**

(हम विषपायी जनम के)

इस युग की वीर भावना मध्ययुगीन वीर भावना के विपरीत है। इस युग की कविता में सत्य और अहिंसा का, न्यायसंगत कर्म और शीशदान की महिमा का गान हुआ है। नवीन जी स्वतंत्रता संग्राम के सैनिकों को चेतावनी देते हुए कहते हैं कि विजय सदैव त्याग और बलिदान चाहती है। जो जीवन की सम्पूर्ण आशाएं और आकांक्षाएं तथा यौवन समर्पित करने को प्रस्तुत होता है वहीं शताब्दियों की दासता के बंधनों को काटने में समर्थ हो सकता है-

**है बलिवेदी सखे, मांग रही ईंधन क्षण-क्षण,**<br>
**आओ युवक लगा दो तुम अपने यौवन का ईंधन**<br>
**भस्मसात हो ज़ाने दो ये प्रबल उमंगे जीवन की**<br>
**अरे सुलगने दो बलि वेदी, चढ़ने दो बलि यौवन की।**

नवीन जी की १६२१ तक लिखी प्रारम्भिक कविताओं में अध्यात्म, राष्ट्रीयता, प्रकृति

प्रेम सब एकाकार हो गये हैं। उनकी कविता में राष्ट्रीयता सांस्कृतिक प्राचीन भक्ति सूत्रों से मिल जाती है। 'प्रताप' में 'कुली के चरणों में' कविता में उन्होंने लिखा-

**न हो विकल ऐ कुली, टिकट मारीशस का हम ले देंगे**
**अथवा किसी क्रूर जेल की, ट्रंक उठाने भेजेंगे ।**

यह व्यंग्य ब्रिटिश साम्राज्यवादियों द्वारा मजदूरों पर अत्याचार ढाने वाले गोरों पर है। **'गिरमिटिहा'** कहकर भारत के भोले भाले भोजपुरी भाषी गरीब जहाजों में भर भरकर खेतों में काम करने के लिए विदेश भेजे जा रहे थे। उन्हें मारीशस का टिकट दिया जा रहा था और मना करने वालों को जेल भेजा जा रहा था। यह उसी कुली प्रथा पर तमाचा है। जो कवि कोमल भावनाओं का वर्णन कर रहा था, वहीं बाहरी अन्यायों के प्रति कितना सजग था, तेइस वर्ष आयु के नौजवान की यह राजनैतिक व्यापक दृष्टि महत्वपूर्ण है। नवीन जी के लेखन के पीछे पूरे राष्ट्र की वेदना स्फुरित होती है, जिसे अपने अधिकारों से वंचित रखा गया है -

**हम संक्रान्तिकाल के प्राणी, बढ़ा नहीं सुख भोग**
**घर उजाड़कर जेल बसाने का, हमको है रोग ।**

नवीन जी के सबसे बड़े आराध्य महात्मा गांधी थे। उनकी देशभक्ति जीवन और अध्ययन से बढ़ती गई। आरंभ में **'प्रभा'** और **'प्रताप'** के लेख ने उनमें देश के प्रति समर्पित होने के भाव जगाए तो लोकमान्य तिलक के लेख ने क्रान्ति की ओर आकर्षित किया। अपने जेल के समय में उन्होंने अन्य नेताओं के लेख पढ़े। कवि भी एक स्वतंत्र विचारक होता है अतएव बलिदान, निश्शस्त्र असहयोग आदि विचारों के साथ ही क्रान्ति का उल्लेख भी नवीन जी में आया है। उन्होंने **'प्रलयंकर'** में क्रान्ति का स्वागत करते हुए लिखा है-

**कवि कुछ ऐसी तान सुनाओ जिससे उथल-पुथल मच जाए,**
**एक हिलोर उधर से आए, एक हिलोर उधर को जाए ।**

लेकिन यह उनकी राष्ट्रीय कविता का मूल स्वर नहीं है अपितु उसमें त्याग, कष्ट सहन, बलिदान की भावना की प्रमुखता है। पराधीन भारतीयों के मन से हीन भावना का निराकरण कर गौरव की भावना की प्रतिष्ठा करने में नवीन जी का भी हाथ है जिन्होंने अपनी सशक्त लेखनी से गौरवमंडित अतीत की झाँकियाँ प्रस्तुत की हैं। तत्कालीन समाज में फैली हुई अनेक विषमाताओं की ओर भी कवि की दृष्टि गई है। इन्होंने अशिक्षा, विधवा क्लेश, रूढ़िवादिता, अस्पृश्यता, नैतिक पतन, अन्याय और साम्प्रदायिकता आदि के चित्र उपस्थित किए हैं। प्रायः सभी राष्ट्रीय कवियों ने अपनी कविताओं में स्वर्णिम भविष्य की कामना की है और सुंदर तथा सुखद भविष्य का निर्माण किया है और यह कल्पना की है कि वह कितना सुन्दर

और सुख शांति पूर्ण समय होगा जब पराधीनता के बंधन कट जायेंगे। नवीन जी की राष्ट्रीय सांस्कृतिक कविता असंकीर्ण तथा उदार है। पराधीनतापाश और स्वदेशमुक्ति का लक्ष्य होने पर भी यः वैमनस्यपूर्ण तथा अन्तर्राष्ट्रीयता विरोधी नहीं है। उन्होंने काव्य 'उर्मिला' में भारत कल्याण को विश्व कल्याण के रूप में देखा है -

**देश विदेश संकुचित जन का, है अनुचित संकुचित विचार,**
**है मनीषियों का स्वदेश वह, जहाँ सत्यशिव का विस्तार,**
**हैं जग के नागरिक सभी हम, सब जग भर यह अपना है,**
**सीमित देश विदेश कल्पना मिथ्या भ्रम का सपना है ।** - (उर्मिला)

राष्ट्रभक्ति की भावना नवीन जी की काव्य रचना में बराबर बदलती गई। उनमें क्रांति के समर्थक और शांति के प्रचारक के रूप में राष्ट्रभक्ति की कई सीढ़ियां मिलती हैं। 'प्रलयंकर' में क्रान्ति के कई गीत हैं। पराजय गीत का आरंभ होता है-

**आज खड़्ग की धार कुंठिता है खाली तूणीर हुआ,**
**विजय पताका झुकी हुई है, लक्ष्य भ्रष्ट यह तीर हुआ।**

इनके राष्ट्रीय गीतों में भारतमाता की वंदना, महापुरुषों एवं त्यागी राष्ट्रसेवी नारियों की प्रशस्तियाँ भी अपना अलग स्थान रखती हैं। इनकी राष्ट्रीयता संकीर्ण या संकुचित नहीं थी और न किसी प्रदेश, भाषा, जाति, धर्म या अन्य राष्ट्र का विद्वेष ही उनमें है। उनकी राष्ट्रीयता में किसी का विरोध था तो शोषकों का । वे मजदूरों के मसीहा थे । उनका विश्वास था भारत की राष्ट्रीयता, भारत की राष्ट्रीय समस्याओं का समाधान विदेश से आयातित विचारों से नहीं होगा। उसे तो यहीं की मिट्टी और गंध में ढूंढ़ना होगा । वे क्रान्ति के नाम पर हिंसा करने वालों के विरोधी थे। उन्होंने अपनी कविता में भक्ति को देशभक्ति तक पहुँचाया है । व्यक्ति-व्यक्ति के सम्बन्धों में व्याप्त उलझाव को उन्होंने सुलझाने की कोशिश की । हिंसा पर अहिंसा की विजय का गुणगान किया और अपने युग के श्रेष्ठ विचारों को सरल भाषा में लिखा । उनकी कविता का अधिक अंश राष्ट्रीयता तथा स्वाधीनता के लिए संग्राम के स्वर से भरा हुआ है। समाज में व्याप्त कुरीतियों का भी उल्लेख उन्होंने किया है। **'क्वासि'** की भूमिका में लिखा- **'पूंजीवादी समाज में मनुष्य क्रीतदास बन जाता है'**। उनकी कविता राष्ट्रीय जीवन के संघर्ष से जुड़ी हुई है। वे मजदूरों के नेता थे, उनकी प्रेरणा से लिखा है -

**सुन लो गर, तुममे हिम्मत है, नंगे भूखों का यह गाना,**
**अब तक के रोने वालों का, यह विकट तरान मस्ताना।**

**जिनको तुम कीड़ा समझे थे, वे तो यारों निकले मानव,**
**जो रेंगा करते थे अब तक, वे आज कर उठे हैं तांडव ।।**

प्रलयंकर में **'धन्य सभी रूसी जनगण'** कविता में उन्होंने फासिस्टों के विरूद्ध लिखा। कारागृह जीवन की झांकी उनके उन गीतों में दृष्टिगत होती है जहाँ वसंत, होली, दीवाली, राखी आदि त्यौहारों के समय अभिभूत होकर अपनी मजबूरी पर लिखते हैं। रश्मिरेखा में **'आज है होली का त्यौहार'** कविता में लिखा है -

**उनकी क्या होली, दीवाली उनका क्या त्यौहार,**
**जिसने निज मस्तक पर ओढ़ा, जन विप्लव का भार ।**

अपनी रचनाओं में उन्होंने देश के गौरवमय अतीत एवं स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद देश के सुखद भविष्य पर, विश्वप्रेम पर और स्वतंत्रता संग्राम की विभूतियों पर बहुत ही भावना पूर्ण होकर लिखा है। उनकी आरंभिक कविताएं भावावेशमय हैं और बाद की चिंतन प्रधान । उम्र के साथ-साथ कविता भी विचारात्मक प्रौढ़ता में बदलती गई है । अकेलापन, अनिकेतनता उनके जीवन का आधार रहा और देशभक्ति एक मात्र प्रेरणा । उनका हठ था-गुलाम भारत में शादी नहीं करूगां, भारत को गुलाम संतान की भेंट नहीं दूंगा और उन्होंने इसका निर्वाह किया ।

नवीन जी ने क्रांति के उन प्रलयंकारी भैरव स्वरों का आह्वान किया है जिनसे जीर्ण-शीर्ण रूढ़ियाँ एवं परम्पराएं विलीन हो जाती हैं । उनकी वाणी में संगीत, उल्लास, विद्रोह, नवनिर्माण की उत्कट अभिलाषा का वेग है तथा साथ ही राष्ट्रीय जागृति की प्रभाती ध्वनि, करुणा का राग, आशा और उत्तरदायित्व के मनोरम स्मृति चिह्न और मानव जीवन के उदात्त पहलू जो विस्मृत गौरव की पुनरावृत्ति का पथ प्रदर्शन करते हैं और मानवता की विजय का संदेश है । उनके काव्य में भारत भक्ति है तो विश्व मानवता का बोध भी है, अतीत के प्रति अनुराग है तो वर्तमान की चुनौतियां और भविष्य की आशाएं हैं मानव की उद्दाम जिजीविषा, उसका अमोघ संकल्प और अविरत कर्मरत चरण हैं तो आततायियों के प्रतिकार के लिए क्रान्ति के लिए उद्यत उदात्त भावनाएं, शोषितों और दीन दलित मजदूरों को सचेत एवं जागृत बनाने की अभिलाषा भी है। उन्होंने मानवता के शाश्वत कल्याण् के लिए वांछनीय आवश्यकताओं को काव्य के सरस, आकर्षक परिधान में प्रस्तुत करके जनग्राह्य बनाया है ।

**- डॉ0 भगवान देव पाण्डेय**
**रीडर, हिन्दी विभाग,**
**गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार**

# 'गुरुकुल-पत्रिका' ने गुरुकुल का वर्चस्व बढ़ाया

अमर हुतात्मा स्वामी श्रद्धानन्द जी की इस **'श्रद्धानगरी'** गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का इतिहास लिखते हुए गुरुकुल की आन्तरिक गतिविधियों का इतिहास यदि नहीं मालूम तो हम **'गुरुकुल-पत्रिका'** के स्वरूप को, उसकी पहचान को भी नहीं जान सकते । **'गुरुकुल-पत्रिका'** का जन्म १६४८ ई० में हुआ। वहीं इससे पूर्व गुरुकुल में विविध सभाओं व पत्रों के द्वारा एक ऐसे वातावरण का निर्माण हुआ जिसने आगे चलकर एक विशिष्ट साहित्यिक चेतना का ही निर्माण नहीं किया अपितु सभी स्तरों पर उन्नति के चरम बिन्दुओं को चूमा ।

हमें यह कहने में कोई संकोच नहीं कि गुरुकुल का वातावरण बना नहीं बल्कि बनाया गया था । उस वातावरण को बनाने में जहाँ ब्रह्मचारियों ने रुचि ली और उसमें अपना तन-मन लगाया वहीं कुल के गुरुजनों ने अपने निष्काम चरित्र के द्वारा, अपने ज्ञान-कोष के द्वारा प्रेरणा और परिष्कार देकर ऊँचा उठाया । इसलिए गुरुकुल में आर्य भाषा (हिन्दी), अंग्रेजी व संस्कृत की त्रिवेणी बहती थी । इस ज्ञान-गंगा में जो नहाया वही कुन्दन हो गया, स्वर्ण हो गया । इसी से गुरुकुल गौरवान्वित हुआ और अब शताब्दी वर्ष में प्रवेश करने जा रहा है ।

हम चाहे विद्यालय-स्तर की बात करें या महाविद्यालय स्तर की । गुरुकुल में धार्मिक, सामाजिक, साहित्यिक, सांस्कृतिक, राजनैतिक व क्रीडात्मक गतिविधियों का महत्वपूर्ण स्फुरण रहा है । साहित्य-संगोष्ठी, बालसभा, पार्लियामेन्ट आदि सभायें उस समय के छात्रों में नवीन गतिविधियों का संचार करती थी । सभी प्रकार की पत्र-पत्रिकायें गुरुकुल के पुस्तकालय या वाचनालय में आती थी । विद्यालय-विभाग में तो आश्रम में ही वाचनालय था । जिसमें मध्याह्न के भोजनोपरान्त बड़े ब्र० पत्र पत्रिकायें पढ़ते थे । प्रताप, नव-जीवन, आर्य, साप्ताहिक हिन्दुस्तान, धर्मयुग, बालसखा, चन्दामामा, हिन्दुस्तान टाइम्स, वीर अर्जुन, नवभारत टाइम्स आदि पत्र आते थे । विद्यालय-विभाग में तो अब भी यत्किंचिद् वह परम्परा चल रही है । विश्वविद्यालय स्तर पर तो विशाल पुस्तकालय और वाचनालय छात्रों को उपलब्ध है । फिर भी **।अस्तु।** उस समय सभी सभाओं के मन्त्री हुआ करते थे । यहाँ तक कि कुलीय स्तर पर **'कुलमन्त्री'** भी होता था । जिसके ऊपर गुरुकुल के मुख्य-मुख्य उत्सवों पर विविध क्रिया कलापों के आयोजन करने का उत्तरदायित्व होता था ।

गुरुकुल में अपना **'प्रिंटिंग प्रेस'** होते हुए भी विद्यालय व महाविद्यालय स्तर पर ब्रह्मचारी लेख, गल्प, कविता, कहानी आदि लिखते थे। हस्तलिखित पत्रिकाओं का सम्पादन होता था। लेख के लेखक और मेरे मित्र स्व० जगन्नाथ विद्यालंकार ने अपने विद्यालय और महाविद्यालय जीवन में यह कार्य किया था। विद्यालय में दीवाली या विजयादशमी के अवसर पर **'विजया'**, **'चन्द्रिका'** आदि हस्तलिखित पत्रिकाओं का सम्पादन होता था। महाविद्यालय (कालेज) में तो अनेक सभायें थी, जो अपने 'पत्र' निकालती थी। उस समय की हस्तलिखित पत्रिकाओं का दर्शन आप विश्वविद्यालय पुस्तकालय में पुस्तकालयाध्यक्ष की अनुमति से कर सकते हैं। इस प्रकार उस समय छात्रों में नयी-नयी साहित्यिक व सांस्कृतिक, धार्मिक एवं राष्ट्रीय चेतना प्रस्फुटित होती थी। साप्ताहिक सभायें उनके इन प्रयासों को मूर्त रूप देती थी। हस्तलिखित पत्र-पत्रिकायें उन्हें नयी-नयी बातें लिखने को प्रेरित करती थी। गुरुजन सदा प्रोत्साहित करते थे। ब्रह्मचारी भी गुरुओं को सादर बुलाकर गोष्ठियों में सभापतित्व कराते थे। गुरुजन उनकी कमियों को नोट कर उन्हें बताते और अच्छा लिखने व बोलने को प्रेरित करते थे। विविध गोष्ठियों में राजनैतिक, धार्मिक, साहित्यिक, सांस्कृतिक व सामाजिक विषयों पर चर्चायें होती थी। निबन्ध, कविता, गल्प व लेख पढ़े जाते थे। समस्या-पूर्तियाँ की जाती थी। महाविद्यालयाश्रम (टेकचन्द नागिया हॉस्टल) के वर्तमान रामदेव सभा-भवन अर्थात् उस समय की ड्योढी पर हर सप्ताह कोई न कोई कार्यक्रम होता ही रहता था। जिससे ब्रह्मचारी व कुलवासी प्रेरित होते थे।

अब हम गुरुकुल के उस सामाजिक और साहित्यिक स्वरूप का वर्णन करेंगे जो अन्दर ही अन्दर छात्रों में विविध गतिविधियों का संचार करता था। और जिसके कारण गुरुकुल ने बाह्य-जगत को बड़े-बड़े होनहार साहित्यकार लेखक व सम्पादक ही नहीं अपितु उच्च कोटि के विद्वान् एवं वाग्मी स्नातक दिए। जिनके लेख आदि गुरुकुल-पत्रिका में बड़े चाव से पढ़े जाते थे। गुरुकुल की इन्हीं आन्तरिक हलचलों ने **'गुरुकुल-पत्रिका'** को जन्म दिया।

गुरुकुल की विद्यालय एवं महाविद्यालय स्तर की उन सृजनात्मक गतिविधियों का हम इस प्रकार वर्णन कर सकते हैं। आओ, चलो आज से ६०-७० वर्ष पूर्व के गुरुकुलीय इतिहास में लौट चलें :-

१— **साहित्य-परिषद् :-** महाविद्यालय-आश्रम की यह एक बहुत पुरानी सभा थी। जिसकी स्थापना २६ ज्येष्ठ १९६५ विक्रमी में हुई थी। इस सभा का मुख्य उद्देश्य हिन्दी-संसार में स्थिर साहित्य उत्पन्न करना था। इसमें कोई शक नहीं कि इस सभा में पढ़े गए लेख और पुस्तकें हिन्दी संसार में प्रसिद्ध हुई।

**२— पार्लियामेन्ट** :- साधारण अधिवेशनों के अतिरिक्त सा०प० की ओर से कई विशेषाधिवेशन होते थे । इनमें सबसे प्रथम 'पार्लियामेन्ट' था । जिसका उद्देश्य ब्रह्मचारियों को शासन-विधान सम्बन्धी ज्ञान प्राप्त कराना था । यही कारण है कि गुरुकुल के कई स्नातक भारत की संसद और विधायिकाओं के सदस्य बने । जिनमें सर्वश्री इन्द्र विद्यावाचस्पति, अमरनाथ विद्यालंकार, पूर्णचन्द्र, दीनदयालु शास्त्री तथा विनायकराव विद्यालंकार का नाम आदर से लिया जा सकता है ।

**३— सरस्वती सम्मेलन** :- साहित्य-परिषद् सभा की ओर से होने वाला यह दूसरा विशेष अधिवेशन 'सरस्वती सम्मेलन' था । यह प्रतिवर्ष गुरुकुल के वार्षिकोत्सव पर किया जाता था । इस अधिवेशन का आयोजन कुछ वर्षो से ही बन्द हुआ है । इसमें गुरुकुल के ब्रह्मचारियों द्वारा उत्कृष्ट कोटि के निबन्ध एवं विविध रचनायें पढ़ी जाती थी । जिससे उत्सव पर आने वाले दर्शकों को यहाँ के ब्रह्मचारियों की प्रतिभाओं का ज्ञान होता था ।

**४— वाग्वर्धिनी सभा** :- महाविद्यालय के सामाजिक जीवन को बनाये रखने में इस सभा का विशेष हाथ रहा । इस सभा के क्रिया-कलाप १६६६-६८ ई० तक हमारी दृष्टि में आते रहे । इस सभा की स्थापना १ पौष सम्वत् १६६६ तदनुसार १५ दिसम्बर १६१२ ई० को हुई थी । इस सभा का मुख्य उद्देश्य गुरुकुल के ब्रह्मचारियों में भारत की आर्थिक, सामाजिक, राजनैतिक स्थिति के ज्ञान के साथ-साथ अन्तर्राष्ट्रीय प्रगति का भी ज्ञान कराना था । इस सभा के साधारण अधिवेशन हर शनिवार को होते थे । इस सभा ने ही गुरुकुल को बड़े-बड़े वाक्शूर इन्द्र जी, चन्द्रगुप्त जी विद्यालंकार, सत्यपाल जी सिद्धान्तालंकार, बुद्धदेव जी विद्यामार्तण्ड (समर्पणानन्द जी), क्षितीश जी वेदालंकार, धर्मदेव जी विद्यामार्तण्ड पश्चाद् जयपाल जी, प्रशान्त जी, विश्वबन्धु जी, जयदेव जी, विश्ववर्द्धन आदि वाग्मी दिए ।

इस सभा की ओर से प्रतिवर्ष **'हिन्दी साहित्य सम्मेलन, कवितागल्प-सम्मेलन, कांग्रेस** और **असेम्बली अधिवेशन** होते थे । उत्सवों पर हिन्दी साहित्य सम्मेलनों और कविता-गल्प-सम्मेलनों का आयोजन तो बहुत ही उत्कृष्ट होता था । इस सभा की ओर से **'श्रद्धानन्द-बलिदान-सप्ताह'** के अन्तर्गत किए गए **'शाहजहाँ, अकबर, पृथ्वीराज की आँखे, वीर दुर्गादास राठौर** आदि नाटक तो आज भी आँखों के आगे साकार हो उठते हैं । इन सम्मेलनों में उस समय के उच्च कोटि के साहित्यकार, हिन्दी सेवी, कवि तथा संगीतज्ञ आमन्त्रित किए जाते थे । कवियों में **पं० नाथूराम शंकर शर्मा, प्रकाशचन्द्र कविरत्न, बुद्धदेव जी विद्यामार्तण्ड, राधेश्याम जी कथावाचक, प्रियहंस, देवराज 'दिनेश'** आकर अपनी रचनाओं से श्रोताओं को मन्त्रमुग्ध करते थे । ब्रह्मचारियों के हृदयों और लेखनी

पर इनकी छाप पड़ती ही थी । **सेठ गोविन्द दास** जैसे हिन्दी के पक्षधर तो सदा ही इस सम्मेलन में आते थे । किन्तु बहुत कम लोगों को ज्ञात होगा कि इस हिन्दी साहित्य सम्मेलन में इन्द्र जी के कुलपतित्वकाल में वर्तमान प्रधानमन्त्री अटल बिहारी वाजपेयी भी झूम-झूम कर अपना भाषण देकर इस सम्मेलन को सुशोभित कर चुके हैं । गुरुकुल के **'वेदमन्दिर'** में जिस समय इस सभा की ओर से **राष्ट्रकवि रामधारी सिहं 'दिनकर'** ने अपना काव्य पाठ किया था तो सभी उस ओजस्वी वाणी को सुन रोमाञ्चित हो गये थे । यही कारण है कि इन सम्मेलनों ने भी गुरुकुल से बड़े-बड़े लेखक व कवि साहित्य को दिए ।

**वाग्वर्धिनी सभा का मुख्यपत्र** :- **'राजहंस'** इस सभा का मुख्य पत्र था। यह पहले हस्तलिखित पाक्षिक रूप से निकलता था । जिसमें राजनीति, अर्थशास्त्र और समाज विज्ञान् पर बड़े गम्भीर और उत्तम लेख होते थे । फिर यह पत्र १९६०-६२ ई० में आते-आते मासिक हो गया । इसका प्रमुख वाक्य था-

**जड़-चेतन गुन-दोष मय, बिस्व कीन्ह करतार ।**
**सन्त-हंस गुन गहहि पय, परिहरि वारि विकार ।।**

वास्तव में यदि देखा जाये तो **राजहंस** पत्र का छात्रों में लिखने की प्रवृत्ति पैदा करने में एक प्रमुख हाथ रहा । इस पत्र में सम्पादित अनेक लेख 'गुरुकुल-पत्रिका' में भी शोभित हुए । जिनसे छात्रों ने प्रेरणा प्राप्त की ।

५- **संस्कृतोत्साहिनी सभा** :- यह सभा ब्रह्मचारियों में संस्कृत की वक्तृत्व एवं लेखन कला को उन्नत बनाने के लिए २३ आषाढ़ सम्वत् १९६८ को स्थापित की गयी थी । इस सभा के अधिवेशन-सप्ताह में बृहस्पतिवार को होते थे । यह सभा **संस्कृत सम्मेलन, कविता सम्मेलन, प्रतिभा सम्मेलन** आदि का संयोजन करती थी । उत्सव पर जिस समय ब्रह्मचारी इस सम्मेलन में संस्कृत श्लोकों की अन्त्याक्षरी करते थे तथा संस्कृत में भाषण देते थे तो जनता भाव-विभोर हो, गद्-गद् हो जाती थी । इस सभा का मुख्य पत्र हस्तलिखित निकलता था, जिसका नाम था - **'देव गोष्ठी'** । इसमें लेख और संस्कृत की छन्दोबद्ध रचनायें होती थी।

६– **विज्ञान परिषद** :- संसार में विज्ञान की प्रगति को मध्ये नज़र रखते हुए ब्रह्मचारियों में विज्ञान-सम्बन्धी जिज्ञासाओं की पूर्ति के लिए 'विज्ञान-परिषद' का गठन १५ ज्येष्ठ १९८७ विक्रमी को किया गया था । सभा की ओर से हस्तलिखित **'विज्ञान-पत्रिका'** भी निकलती थी।

७– **आयुर्वेद परिषद्** :- गुरुकुल में वेद व साधारण महाविद्यालय के साथ आयुर्वेद महाविद्यालय का भी अपना महत्वपूर्ण स्थान था । इस सभा की स्थापना २० आषाढ सम्वत्

१६७६ को हुई थी। इस सभा का उद्देश्य ब्रह्मचारियों को आयुर्वेद का ज्ञान कराना था। इस सभा द्वारा हस्तलिखित **आयुर्वेद-पत्रिका** का भी प्रकाशन होता था। जिसमें ब्रह्मचारियों के आयुर्वेद व एलोपैथी पर विचारपूर्ण लेख होते थे। यही कारण है कि गुरुकुल ने बड़े-बड़े आयुर्वेदालंकार समाज को दिए। इस सभा के तत्वावधान में वार्षिकोत्सव पर **'आयुर्वेद-सम्मेलन'** का आयोजन भी चरमोत्कृष्ट होता था।

८— **कॉलेज यूनियन** :- यह सभा अपना सारा कार्य अंग्रेजी में करती थी। बुद्धवार को इसका साधारण अधिवेशन होता था।

६— **हिन्दी साहित्य मण्डल** :- यह वाग्वर्धिनी सभा की एक शाखा थी। १५-१५ दिन के अन्तर से इसके अधिवेशन गोष्ठी के रूप में होते थे। उस समय के प्रसिद्ध समालोचक व साहित्यकार पं० पदम सिहं शर्मा ने इसकी अति सराहना की थी। यह सभा गुरुकुल वि०वि० के पुस्तकालय के लिए प्रतिवर्ष हिन्दी के उत्तम-उत्तम ग्रन्थ लेखकों और कवियों से मंगाती थी।

१०— **वाग्विकासिनी और वाग्विलासिनी सभा** :- उपरोक्त सभा समितियों के अतिरिक्त ब्रह्मचारियों में भाषण शक्ति को बढ़ाने के लिए इन दो सभाओं की स्थापना की गयी थी। इस तरह गुरुकुल में इन विशिष्ट कार्यक्रमों के द्वारा ब्रह्मचारियों में कुछ बनने की भावना जागृत होती थी। वे निठल्ले या निष्कर्मा नहीं बैठ सकते थे। ऊलजुलूल बातों के लिए यहाँ अवकाश ही नहीं था। बस कुछ बनने और बनाने के भाव ही अहर्निश ब्रह्मचारियों और गुरुजनों को चैन नहीं लेने देते थे।

इस प्रकार इन हस्तलिखित पत्र-पत्रिकाओं और गोष्ठियों के द्वारा जो रचनायें ब्रह्मचारी अपने परिश्रम से प्रयास में लाते थे, उन्हें बाह्य-जगत तक विस्तार देने का कार्य **'गुरुकुल-पत्रिका'** ने किया। यह गुरुकुल पत्रिका, गुरुकुल के उद्देश्यों, उसके विकास, उसकी आगामी उन्नति, भविष्य में होने वाली उपलब्धियों तक में प्रकाश डालती थी। गुरुकुल में पढ़ने वाले प्रत्येक ब्रह्मचारी (विद्यालय अथवा महाविद्यालय) के घर यह पत्रिका अवश्य जाती थी। इसमें **गुरुकुल समाचार** का स्तम्भ मुख्य आकर्षण होता था। गुरुकुल परिसर में होने वाली समस्त गतिविधियों, विभागों के क्रिया-कलापों, ब्रह्मचारियों के स्वास्थ्य व उनकी उपलब्धियों, गुरुकुल में आने वाले दान, आने वाले मुख्य अतिथियों, उनके स्वागत-सत्कार का सभी विवरण यह पत्रिका देती थी। गुरुकुल का ऋतुरंग, जलवायु, तापमान का ब्यौरा, पुरानी पत्रिकाओं में आज भी देखा जा सकता है। गुरुकुल में होने वाले त्यौहारों व वार्षिकोत्सव के सभी दिनों का वर्णन इसमें होता

था । उच्च कोटि के लेखों से तो यह पत्रिका सुशोभित ही रहती थी । वैदिक वाङ्मय पर, साहित्य, संस्कृति व इतिहास पर उच्च स्तरीय समसामयिक लेख एवं काव्य रचनायें इस पत्रिका की धरोहर हैं । गुरुकुल पत्रिका में ही एक **'साहित्य-परिचय' या समीक्षा तथा 'सम्पादक-टिप्पणी'** के स्तम्भ होते थे। जिसमें आगत पुस्तकों की विविध विषयों पर समालोचनापरक टिप्पणी होती थी ।सम्पादक टिप्पणी में समसामयिक विषयों पर वस्तु परक आख्या होती थी ।

कुछ वर्षों तक तो इसका प्रकाशन 'संस्कृत-भाषा' में भी होता रहा । वहाँ पं० धर्मदेव जी विद्यामार्तण्ड की लालित्य पूर्ण भाषा शैली एवं श्री पं० भगवद्दत्त जी की शिवराज-विजय की भाषा शैली पर ओजपूर्ण एवं सरल संस्कृत भाषा के दर्शन उन अंकों में देखने को मिल जाते है । इन्द्र जी का भारतैतिह्यम्, पं० वागीश्वर जी की साहित्य सौदामिनी तथा पं० विद्यानिधि जी भैंसवाल व पं० नृसिहं देव जी व्याकरणाचार्य व निगमशर्मा जी के संस्कृत लेख इस पत्रिका का महत्व बढ़ाते हैं ।

इस प्रकार यह पत्रिका उन्नत पत्रिकाओं में गिनी जाती रही है । इस पत्रिका के कलेवर को सम्पादित करने व सुन्दर रूप देने में जहाँ सर्वश्री इन्द्र जी, सत्यव्रत जी, रामेश वेदी जी, पं० सुखदेव जी, पं० शंकर देव जी, पं० धर्मदेव जी विद्यामार्तण्ड, पं० भगवद्दत्त जी, प्रो० निगम जी, प्रो० रामाश्रय मिश्र जी लगे रहे वहीं वर्तमान में प्रो० महावीर अग्रवाल, प्रो० भारतभूषण विद्यालंकार, प्रो० जयदेव जी एवं मेरे विद्यागुरु डा० विष्णुदत्त जी राकेश उन्नति शील बनाने में प्रयत्नशील हैं। अब यह विश्वविद्यालय की **'शोध-पत्रिका'** के रूप में संस्थापित है । गुरुकुल-पत्रिका होते हुए भी- 'गुरुकुल-समाचार' न होना शायद इसकी विवशता है । इस पत्रिका ने समय-समय पर उच्च कोटि के विशेषांक भी पाठकों को हस्तगत कराये, जिनमें कुछ प्रमुख थे- **'स्वर्ण जयन्ती विशेषांक, श्रद्धानन्द विशेषांक, शिक्षा विशेषांक, हीरक जयन्ती विशेषांक, गुरुकुल शिक्षा विशेषांक, आयुर्वेद विशेषांक, वेदों में आयुर्वेद विशेषांक । १६६६ में जस्टिस महावीर सिहं अंक, पं० जयचन्द्र विद्यालंकार, वेद विशेषांक, आचार्य रामप्रसाद वेदालंकार विशेषांक ।**

उपरोक्त विवरण के पश्चात् अब हम लेख के हृदय को संकुचित करते हुए गुरुकुल इतिहास के एक ऐसे युग का भी वर्णन करना अवश्य चाहेंगे जब गुरुकुल पत्रिका ही नहीं अपितु परिसर में अनेक-विध - **'ध्रुव, प्रह्लाद, विज्ञान-पत्रिका, वैदिक पथ, शोध भारती,** आदि पत्रों का नियमित प्रकाशन प्रारम्भ हुआ । गुरुकुल-पत्रिका के भी अनेक महत्वपूर्ण अंक प्रकाशित हुए । जैसे - **१- रवीन्द्र कवीन्द्र अंक (मई १६७६ ई०), २- आर्यभट्ट अंक (अप्रैल**

**१९७६ ई०) ३- सरदार भगत सिहं अंक (मार्च १९७६ ई०), ४- महर्षि दयानन्द अंक (फर० १९७६) ५- लाजपतराय अंक (जन० १९७६) ६- श्रद्धानन्द अंक (दिस० १९७५) ७- नेहरु अंक (नव० १९७५)** । इस प्रकार गुरुकुल में इस युग के सूत्रधार थे- कुलपति बलभद्र कुमार हूजा । उन्होंने गुरुकुल को एक हीन भावना से ऊपर उठाकर उस समय एक नयी भावना का संचार किया । सर्वत्र वेदध्वनि का संचार कर, देव कुल बनाने में लगे रहे । पुराने गुरुकुल की और काँगड़ी ग्राम की पुण्य स्मृतियों और गतिविधियों को वर्तमान गुरुकुल से जोड़कर नये संदर्भ को जन्म दिया । उनके काल में जो विविध पत्र-पत्रिकायें एवं गुरुकुल पत्रिका प्रकाशित हुई उनके माध्यम से लोगों ने पुनः गुरुकुल के वर्चस्व को जाना और समझा । इन पत्र-पत्रिकाओं से छात्रों में पुनः लिखने और पढ़ने की आदत का संचार हुआ । गुरुजनों के खोजी एवं पठनीय लेख भी इन पत्रिकाओं के माध्यम से प्रकाश में आए ।

वास्तव में यदि गुरुकुल में- विद्यालय या विश्वविद्यालय स्तर पर पाक्षिक या मासिक अधिवेशन के रूप में- साहित्यक, धार्मिक, राजनैतिक सांस्कृतिक, सामाजिक, क्रीडात्मक एवं भाषणात्मक प्रतियोगिताओं का निरन्तर समायोजन हो तो अनेक प्रतिभा-सम्पन्न छात्र आज भी आगे आ सकते हैं । साथ ही विश्वविद्यालय परिसर में होने वाले आयोजन या गोष्ठियाँ जिनमें बाहर के विद्वान, या साहित्यकार, राजनेता आते हैं वें सीनेट-भवन में न होकर विश्वविद्यालय-भवन या वेद-मन्दिर में आयोजित हों और उसमें गुरुकुल के सभी विभागों के छात्र एवं शिक्षक अनिवार्य रूप से आमन्त्रित हों तो एक नया माहौल बनाया जा सकता है । इस ओर यदि निष्ठापूर्वक, कुलीय भावना के अनुरूप कार्य हो तो अनेक जहरीली बाह्य-प्रवृत्तियाँ भी अपने आप समाप्त होकर एक अच्छे वातावरण और अच्छी प्रवृत्तियों का प्रस्फुटन हो सकता है । गुरुकुल उद्यान को नये-नये प्रतिभा-सम्पन्न पुष्प मिल सकते हैं जो इसकी सुगन्ध को दूर-दूर तक फैला सकते हैं । ये पत्र-पत्रिकायें तो मन को टटोल कर कुछ कह जाती हैं । इनमें अंकित लेख, गल्प, कविता, साहित्य-चर्चा, राजनैतिक व धार्मिक चर्चायें कुछ विचार मंथन कर ही जाती हैं । गुरुकुल ने तो सभी प्रकार का साहित्य-मंथन किया है । कर रहा है । पत्र-पत्रिकाओं के माध्यम से जो गुरुकुल ने दिया उसे कम नहीं आंका जा सकता ।

सत्य ही यह **'गुरुकुल पत्रिका'** गुरुकुल के इतिहास का वर्णन करती हुई भी राष्ट्र की साहित्यिक, सांस्कृतिक, सामाजिक व धार्मिक चेतना का भी प्रतिनिधित्व करती है । इस पत्रिका ने सदा ही **गुरुकुल का वर्चस्व** बढ़ाया है । यश द्विगुणित किया है । लेख को अपनी कुछ भावनाओं से समाप्त करता हूँ -

लेखनी के धनी गर बिक जायेंगे ।
गूंगा होगा वतन जुल्म बढ़ जायेंगे ।।

भाषा बिक जायेगी, भेद बढ़ जायेंगे ।
आदमी, आदमी से, दूर हो जायेंगे ।।
स्वर को बाँधा अगर, छन्द मर जायेंगे... लेखनी...

घूसखोरी व चोरी बढ़ेगी यहाँ ।
शान मिट्टी में अपनी मिलेगी यहाँ ।
लेखनी गर झुकी लोग झुक जायेंगे ...

कौन पूछेगा मीरा व रसखान को ।
सूर तुलसी के प्यारे भगवान को ।
लेखनी गर बिकी गीत बिक जायेंगे...

देश की रुह में, शोले भरकर जियो ।
'हल्दी घाटी' व 'जौहर' की भाषा लिखो ।
भाव-भाषा संवारो, मन बदल जायेंगे....

प्यार की बात को, प्यार से ही लिखो ।
न सोचो अधिक, कुछ तो, अपना लिखो ।
'नीर' लिखते रहो, दिन संवर जायेंगे... लेखनी....

अन्त में आर्य पथिक अमर शहीद पं० लेखराम जी के शब्द याद करें - '**आर्य समाज से लेख का काम बन्द नहीं होना चाहिए ।**" पत्रिका के स्वर्ण जयन्ती वर्ष पर सबका अभिनन्दन-वन्दन ।

- महावीर 'नीर' विद्यालंकार
गुरुकुल काँगड़ी विद्यालय-विभाग,
हरिद्वार ।

◆◆◆

# कैसे गीत गायें हम ?

कैसे गीत गायें हम?
कैसे गुनगुनायें हम?
जीवन-नगरी में हर्ष को
कैसे बढ़ायें हम?
यम - नियम के ताग टूटे,
कसमसाती साधना,
स्वार्थ - लोलुप एषणा से,
खिलखिलाती यातना,
चूम पल्लव - ग्रहिता-मुख
छलछलाती नामना,
पंक - गलियो में भटक कर
सकपकाती कामना,
अड गयी जड़ता मचल कर,
साधनों के सौध में,
शिव भाव झुलसते देख,
कैसे मुस्कुरायें हम?
कैसे गीत गाये हम?
सब तरफ फैली हुई है,
विष-पगी कुटिला व्यथा,
भूमि-तत्त्वों को गटक कर,
बढ़ गयीं पंकिल प्रथा,
विवश धूमिल पंगु जैसा
साध्य पापों से नथा,
द्रोह कलहाकुल 'मलनि' पर,
लिख रहा छल की कथा,
सार्थ वाहों में भरा भय,
घोर कुत्सित चौर्य का,
हड़बड़ाहट में उलझे
कैसे लक्ष्य पाये हम?
कैसे गुन गुनायें हम?

विधि- निषेधों के उभयतोपाश में
फँस सर्जना,
पक्ष तज सत्यम् शिवम् का,
पाल बैठी वर्जना,
ध्वंस के धूमिल क्षितिज से
थरथरायी अर्जना,
नाश का उमड़ाव लखकर,
जाग गरजी तर्जना,

धौंस का आतंक लखकर,
बुद्धिजीवी थम गये,
बाँधे ठिठके पगों में कैसे स्फूर्ति लायें हम?
कैसे गीत गायें हम?

राष्ट्र-भक्तों की धवल-सी
अर्थियाँ उठने लगीं,
शोक की 'धुन' के सहारे,
बर्छियाँ तनने लगीं,
मातमों की आड़ लेकर,
आँधियाँ जुटने लगीं,
कलह की मदिरा पिये सब
बादियाँ मिटने लगीं,

बुद्धि के लोचन मुँदे-से,
आँसुओं को सहेजे,
अध-भटके मांझियों से
कैसे शक्ति पायें हम?
कैसे गुनगुनायें हम?

फूल असली गंध खोये
फँस प्रदूषण में मिटे,
फल विफल, तरु-पात व्याकुल,
पशु विवश बेदम घटे,
झुण्ड सब हरियालियों के
स्वार्थ - बाँके से कटे,
वन्य प्राणी मृत,
मिलावट के नमूने ही पटे,

सहमती धूल में भी
धूम की दहशत भरी है,
तन की निस्सारता पर
कैसे खिल खिलायें हम?
कैसे गीत गायें हम?

घोर कुण्ठा की परिधि में,
दिल दुबकना चाहता,
फँस निठल्लू कल्पना में,
उर सुबकना चाहता,
आत्म-पीड़न के विपिन में
'चित्' भटकना चाहता,
घृण्य दोषों की गली में
शिव अटकना चाहता,

रात का सारा सगापन
क्रोध का तोड़ा मिटा,
सूना-सूना बेसुरा
कैसे गुद गुदायें हम?
कैसे गुनगुनायें हम?

मालियों ने बेरुखी से किया उद्यान सूना,
रक्षकों पर दोष थोपें,
पाल अपमान दूना,
दृढ़, भूमि टुकडों में बँटी,
ऋक्य में लगा चूना,
शव-सदृश उपलब्धि-रसि को,
गण न चाहता छूना,

तीव्र झंझावत में
ठहरना दुष्कर हुआ है,
आहत बेसुध से बने
कैसे चमचमायें हम?
कैसे गुनगुनायें हम?

स्वस्थ तरुणों में बुढ़ापा,
शान्त शिशुओं में घुटन,
मोह से मूर्च्छित किया
लोभ ने उपकार का तन,
उग्रता सब ओर पनपी,
भ्रष्ट सम्पूर्ण साधन,
रूप, रुपया, अचिर सत्ता
का बढ़ा प्रिय उपासन,

सूर्य पर धब्बे लगे हैं,
चाँद भी धुँधला-बुझा,
पंकिल कलुष अपनाकर,
कैसे तम भगायें हम?
कैसे गीत गायें हम?

विघ्न अड़ अवसर-कुअवसर,
चाहते हैं टोकना,
सामने अवरोध आकर
चाहते हैं रोकना,
विश्वासघातों के घनों से
चाहते युग ठोंकना,
धृष्ठ से धोखे छुरा भी
चाहते हैं भोंकना,

मौत हर पल लूटने को
व्यग्र तत्पर दीखती,
होकर कर्म के चाकर,
कैसे भोग पायें हम?
कैसे गुनगुनायें हम?

क्रमश.......

— डॉ० भैरवदत्त शुक्ल
जाबालि आश्रम, तिकुनिया
खीरी, उ०प्र० - २६२६०६

◆◆◆